धान्यकी जातिमें है, परंतु ये औषध्यादिकमेंकाम आते हैं. तथा १ सामक, २ मणकी, ३ ज़ुरट, ४ चेकरीया, ये मारवाम देशमें प्रसिद्ध हैं. औरजो अरूक धान्य, विना बोयां ऊगता है, जिसकों लोक काल डुकाल में खाते हैं, यह सर्व जातिका अन्न, तिसका परिमाण करे.

३ तीसरा क्षेत्रपरिग्रह व्रत है. सो बोनेका खेत, तथा बाग (बगीचादिक) जाननां, इस क्षेत्रके तीन भेद हैं, उसमें एक क्षेत्र तो असा है, किजो वर्षाके पाणीसें होता है, दूसरा कूपादिकके जल सींचनेसें होता है, तीसरा तो यह पूर्वोक्त दोनो प्रकारसें होता है, इनका परिमाण करे.

४ चौथा वास्तुक परिमाण व्रत है. सो घर, हाट, हवेली प्रमुख तिनकेभी तीन भेद हैं. एक तो भूंहरा प्रमुख, दूसरा उछ्रित सो ऊंची हवेली, एक मजली, दो मजली, तीन मजली, यावत् सातभूमि तक, तीसरी हेठ भूंहरा प्रमुख, उपर एक दो आदि मजल, तिसका परिमाण करे.

५ पांचमा रूप्यपरिग्रहपरिणाम व्रत है, सो सिके विनाका काचा रूपा तिसका तोलका परिमाण करे.

६ छठा सुवर्णपरिग्रह परिमाण व्रत है. सो विना सिकेका सोना, तिसके तोलका परिमाण करे.

७ सातमा कूपद परिग्रह परिमाण व्रत है. सो त्रांबा, पीतल, रांग, कांसुं, सीसा, जरत, लोहाप्रमुख सर्व धातुके वर्त्तनोंके तोलका परिमाण करे.

८ आठमा डुपद परिग्रहपरिमाण व्रत है. सो दासी, दास, अथवा पगारदार गुमास्ता प्रमुख रखणां, तिनकी गणतीका परिमाण करे.

९ नवमा चौपदपरिग्रह परिमाण व्रत है. सो गाय, महीपी, घोमा, बलद, बकरी, भेम प्रमुख, तिनकी गिणतीका परिमाण करे.

अथ अपनी इछा परिमाणमें परिग्रह किस तरें रक्खे ? सो कहते हैं. ध. धना द्रव्य अरु अनघडा तथा नगद रूपक इतना रक्खुं, तथा सोनाभी ध.रू. अनघडा असर्फी तथा जवाहीर इतना रक्खुं, इस रीतिसें परिमाण करे, उपरांत पुण्योदयसें धन वधे, तो धर्मस्थानमें लगावे, तथा वर्ष दिनमें इतने इस जातके वस्त्र पहिरूं, तथा एक वर्षमें इतना अन्न में घरखरच वास्ते रक्खुं, अरु इतना वणिज वास्ते रक्खुं, तिसका स्वरूप सातमे व्रतमें लिखेंगे. तथा क्षेत्रपरिमाणमें क्षेत्र, वाडी, बगीचा प्रमुख सर्व मिलक

र इतने विघे धरती रखुंगा, तथा घर, खिडकी वंध, अरु खुल्ली डुकान, तवेला, वखारी, तथा परदेश संवंधी डुकानकी जयणा, तथा इतना जाडे देणे वास्ते घरकी रखनेकी जयणा, तथा जाडे लीये हूये घरकों समराव णेकी जयणा, तथा कुटुंव संवंधि घर वनानेमें उपदेशकी जयणा, तथा अपणा संवंधि अरु गुमास्ता परदेश गया होवे, पीछेसें तिसके घर प्रमुख समरावणेकी जयणा, तथा आजीविकाके वास्ते किसीकी चाकरी करनी प डे, तव उसके घर प्रमुखके समरावणेकी जयणा, तथा कुपदपरिमाणमें तांवा, पीतल, रांग, लोहखंरू, कांसी, जरत, सर्व मिलीके धातुके वर्त्तन, तथा और घाट, तथा वूटा, इतने मण रखणेकी जयणा, तथा डुपद परिमा णमें श्रावकने दासी, दासकों मोल दे कर नहीं लेनां, परंतु पगारवाले (नोकर) गिणतीमें इतने रखने चाहियें, तथा गुमास्ता रखनेकी जयणा, तथा चौपद परिमाणमें गाय, भेंस, वकरी प्रमुख रखनेका परिमाण करे. अव यह इछा परिमाण व्रतके पांच अतिचार हे, सो लिखते हैं.

१ प्रथम तो धनपरिमाण अतिक्रम अतिचार. इस रीतिसें होता है. सो जव इछा परिमाणसें धन अधिक हो जावे, तव लोजसंज्ञासें दिलमें ऐसा मनसुवा करे कि जो मेरा पुत्र वडा हो गया है, तिसकोंजी धन चाहियें हे, अरु मेंनेजी पुत्रकों धन देनाही है ? ऐसा कुविकल्प करकें पुत्र के नामके पांच हजारादि रूपक जूदे रखे, तथा अन्न प्रमुख अपणे नियम परिमाण घरमें पडा हे, तव अधिक रखनेंकी इछासें दूसरायोंके घरमें रख छोडे, जव चाहियें तव ले आवे, अरु अज्ञानसें ऐसा विचारे कि मेंने तो इछा परिमाणसें अधिक अपणे घरमें रखनेका नियम करा हे, अरु यह तो दूसरोंके घरमें रक्खा है, इस वास्ते मेरे नियममें दूषण नहीं, तथा व्रत लेनेके वखतमें कच्चे मणके हिसावसें अन्न रक्खा है, अरु जव परदे शांतरमें गया, तव पक्के मणका उहां तोल जान कर अन्नजी पक्के मणके हिसावसें रक्खे, ऐसे विचार वालेकों प्रथम अतिचार लगता है.

२ दूसरा क्षेत्रपरिमाण अतिक्रम अतिचार हे. सो जव इछा परिमाणसें ती अधिक घर हाटादिक हो जावे, तव विचली जित तोडके दो तिनादि घरा दिकोंका एक घरादि वनावे, तथा दो तीनादि खेंतोकी विचली नौली तोडके एक वना लेवे, अरु मनमें यह विचारे कि मेंने तो गिणती रक्खी हे, सो तो

मेरा नियम अखंमित है, नडा कर लेनेमें क्या दूषण है ? ऐसें करे, तो दूसरा अतिचार लगे.

३ तीसरा रूप्यसुवर्णप्रमाण अतिक्रम अतिचार है. सो जब इन्हा परिमाणसेंती अधिक होवे, तब अपणी स्त्रीके घेणे चारी तोलके बनवावे, तथा अपणे आजरण तोलमें चारी बनवावे, यह तीसरा अतिचार है.

४ चौथा कुपदपरिमाण अतिक्रम अतिचार है. सो त्रांबा, पीतल, कांसी प्रमुखके वर्त्तन राठ वगेरें जो गिणतीमें रक्खे हैं, सो जब घरमें संपदा होवे, तब गिणतीमें तो उतनेही रक्खे, परंतु तोलमें वजनदार दूगणे तिगुणे बनवावे, अरु मनमे ऐसा विचारे जो मेरा व्रत तो अखंमित है? क्योंकि वर्त्तनोकी गिणती तो मेरे तितनीही है ? तथा कच्चे तोल परिमाणें रक्खे ते, फेर पक्के तोल परिमाण रक्ख लेवे, सो चौथा अतिचार है.

५ पांचमा द्विपदचतुष्पद प्रमाणातिक्रम अतिचार है. सो दास, दासी, घोमा, गाय, बलद प्रमुख अपणे परिमाणसें जब अधिक हो जावे, तब वेच गेरे, अथवा गर्ज ग्रहण अवेरी करावे, जितने गिणतीमें हैं, उनमेंसें प्रथम वेचके फेर गर्ज ग्रहण करावे, अथवा जाइ पुत्रके नामके कर रक्खे, तो पांचमा अतिचार लगता है. इति पंचमव्रतं संपूर्ण ॥

६-७-८ अथ उठा सातमा, अरु आठमा, इन तीनो व्रतोंको गुणव्रत कहते हैं. तिनमें उठे व्रतमें दिशाका विचार है, इस वास्ते इसका नाम दिक्परिमाण व्रत कहते है. तिसका स्वरूप लिखते हैं.

पूर्वे जो पांच अणुव्रत कहे हैं. तिनकों इन तीनो व्रतों करकें गुण वृद्धि होती है, इस वास्ते इनका नाम गुणव्रत है, क्योंकि जब दिशिपरिमाणव्रत कीया, तब तिस क्षेत्रसें बाहिरले सर्व जीवोंको अजयदान दीया, यह पहिले प्राणातिपात व्रतको गुण पुष्टि जइ, तथा बाहिरले जीवोंके साथ फूठ बोलनां मिट गया, यह मृषावाद व्रतकों पुष्टि जइ, तथा बाहिरले क्षेत्रकी वस्तुकी चोरीका त्याग हूआ, यह तीसरे व्रतकों पुष्टि जइ, तथा बाहिरले क्षेत्रकी स्त्रीयोंके साथ मैथुन सेवनेका त्याग हुआ यह चौथे व्रतकी पुष्टि जइ, तथा नियम बाहिरके क्षेत्रमें क्रय विक्रयका निषेध जया, यह पांचमे व्रतकी पुष्टि जइ, इस वास्ते पांचो अणुव्रतोंकों यह तीन व्रत गुणकारी है.

तहां दिशिप्रमाण व्रत. सो चारों दिशि, तथा चारों विदिशि, तथा ऊर्ध्व, अरु अधो, इन दश दिशिका परिमाण करे, तिसके दो भेद हैं. एक व्यवहारसें, सो अपणी कायासें दशों दिशिमें जानेका, तथा मनुष्य भेजनेका, तथा व्यापार करनेका परिमाण करे, उसको व्यवहार दिशि परिमाण व्रत कहियें.

दूसरा निश्चयसें. सो जो कुछ नरकादि गतिमें गमन है, सो सर्व कर्मका धर्म है. जिसके वश पडकें यह जीव चारों गतिमें भटकता है, परानुयायी चेतना हो रही है, इसी वास्ते जीव परभावानुसारी गतिभ्रमण करता है. परंतु जीव तो शुद्ध चैतन्य, अगतिस्वभाव, तथा निश्चल स्वभाव है, ऐसा श्री जिनवाणीके उपदेशसें समझकें चेतना शुद्धस्वरूपानुयायी होवे, तब अपणा अगति स्वभाव जानिके सर्व क्षेत्रसें उदास रहे, समस्त क्षेत्रसें अप्रतिबंधक भावसें वर्त्ते, सो निश्चयसें दिक्परिमाण व्रत कहियें. यह दशों दिशिका परिमाण करे, तिसके दो भेद हैं.

प्रथम जलमार्ग. सो जहाज नावों करकें इतने योजन अमुक दिशिमें अमुक बंदर, तथा अमुक द्वीप तक जाऊं, जे कर पवन, तथा वर्षातके वशसें और दूर किसी बंदरमें ले जावे तो आगार, अर्थात् व्रतभंग न होवे, अथवा अजाण पणे कर कें भूल चूकसें किसी बंदरमें चला जाऊं, उसकाभी आगार है.

दूसरा स्थलका मार्ग. सो जिस जिस दिशिमें जितने जितने योजन तक जानेका परिमाण करा है, तहां तक जाणेकी जयणा, जे कर चोर, म्लेछ, पकडके नियम क्षेत्रसें बाहिर ले जावे, तिसका आगार है, तथा उर्ध्व दिशिमें बारा कोश तक जाणेकी रखे, तथा अधोदिशिमें आठ कोश तक जाणेकी जयणा, परंतु जो उंचा चढके फेर नीचा उतरे, वो अधोदिशिमें नहीं, तथा जितने क्षेत्रका परिमाण करा है, तिस्से बाहिरका कोइ पिछाण वाले पुरुषका पत्र आवे, सो बांच कर उसका उत्तर लिखनां पडे, तिसका आगार है, परंतु मैं अपणी तरफसें विना कारण पत्र प्रमुख नहीं लिखुंगा. तथा परदेशकी विकथा सुननेका आगार, इस व्रतके पांच अतिचार हैं सो कहते हैं.

१ प्रथम ऊर्ध्वदिशापरिमाणातिक्रम अतिचार है. सो अनाजोगसें अथवा वे सुरतिसें अधिक चला जावे, तो प्रथम अतिचार.

२ दूसरा अधोदिशिपरिमाणातिक्रम अतिचार पूर्ववत्.

३ तीसरा तिर्छीदिशिपरिमाणातिक्रम अतिचार. उपर वत्. जे कर नियम नंगके नयसें गुमास्ता नेजे, तोनी अतिचार लगे.

४ चौथा एक दिशिमें सो योजन रक्खे हैं, अरु एक दिशिमें पचास योजन रक्खे हैं, पीछे जब एकही दिशिमें डोढसौ योजन जानां पडे, तब दूसरी तरफके पचास योजननी उसी तरफ जोम लेवे, अरु अज्ञानसें ऐसा विचारे कि मेरे नियमकेही पचास योजन हैं, इस वास्ते मेरे व्रतका नंग नहीं.

५ पांचमा स्मृतिअंतर्धान अतिचार. सो अपणे नियमके योजनकों नूल जावे, क्या जाने पूर्वदिशिके सौ योजन रक्खे हैं? कि पचास योजन रक्खे हैं? इत्यादि ऐसा संशयके हूए फेर पचास योजनसें अधिक जावे, तो पांचमा अतिचार लग जावे,यह पांच अतिचार वर्जे॥ इति षष्ठ व्रतं संपूर्ण.

७ अथ सातमा नोगोपनोग व्रतका स्वरूप लिखते हैं. यह दूसरा गुण व्रत है. इस व्रतके अंगीकार करणेसें सचित्त वस्तु खानेका त्याग करे, अथवा परिमाण करे, तथा जिसमें बहुत हिंसा होवे, ऐसा व्यापार न करे, तथा जिस काममें अवश्य हिंसा बहुत करनी पडे, तिसका त्याग करे, अनक्ष्य त्यागे, अरु चौदह नियमनी इस व्रतमें गिणे जाते हैं, इस वास्ते यह व्रत पूर्वोक्त पांचही अणुव्रतोंकों गुणकारी है, इस व्रतके दो नेद हैं, सो कहते हैं.

१ प्रथम व्यवहार. सो नक्ष्यानक्ष्यका ज्ञान करी त्यागे, दूसरा आश्रव संवरका ज्ञान कर के खान पानादिक जो इंद्रिय सुखका कारण है, उसमें अपणी नक्ति प्रमाण बहुत आरंन छोडके अल्पारंनी होनां, सो व्यवहार नोगोपनोगविरमण व्रत है.

२ दूसरा निश्चयसें, तो श्रीजिनवाणी सुण कर वस्तु तत्त्वस्वरूप जान कर विचारे कि जो जगतमें परवस्तु है, सो सर्व हेय है, इस वास्ते तत्त्वेत्ता पुरुष परवस्तुकों न त्यावे, न अपणे पास रक्खे, तब शुद्ध चैतन्य गार धार के परम शांतिरूप हो कर जो वस्तु सडे, पडे, गिरे, जाती रहे,

तब परवस्तु जान कर असा विचार करे कि यह पुजलकी पर्याय है, सर्व जगत्की जूंठ है, असी वस्तुका जोगोपजोग करणां, सो तत्ववेत्ताकों उचित नहीं, असे ज्ञानसें परजावकों त्यागे. स्वगुणकी वृद्धि करे, असा ज्ञान पा कर आत्माकों स्वस्वरूपानंदी करे, चिद्विलासका अनुजवी होवे, सो निश्चय जोगोपजोगविरमण व्रत कहियें.

अथ जोगोपजोग शब्दका अर्थ कहते हैं. जो आहार, पुष्प विलेप नादि, एक वार जोगनेमें आवे, सो जोग कहियें. अरु जो जुवन, वस्त्र, स्त्रीयादि वार वार जोगनेमें आवे, सो उपजोग कहियें. अरु कर्माश्रयी इस व्रतके अनेक जेद हैं, सो आगें लिखुंगा.

तथा श्रावककों उत्सर्ग मार्गसें तो निरवद्य आहार लेनां लिखा है, जे कर शक्ति न होवे, तब सचित्तका त्यागी होवे, जेकर यहजी न कर सके, तो बाईस अजक्ष्य अरु बत्तीस अनंतकाय इनका तो जरूर त्याग करे, तिनमें प्रथम बाईस अजक्ष्य वस्तुका नाम लिखते हैं.

१ वमके फल, २ पीपलके फल, ३ पिलखणके फल, ४ कठंबरके फल, ५ गूलरके फल, यह पांचतो फल अजक्ष्य हैं, क्योंकि इन पांचों फलोंसें बहुत सूक्ष्म कीडे त्रस जीव जरे हूये होते हैं, जिनोंकी गिणती नहीं हो सक्ती है, इस वास्ते धर्मात्मा जीव, इन पांचों फलोंको न खावे, जे कर दो जिदमें अन्न न मिले, तोजी विवेकी पूर्वोक्त पांच फल जक्षण न करे.

६ मदिरा, ७ मांस, ८ मधु, ९ माखण, इन चारोंमें तद्वर्ण असंख्य जीव उत्पन्न होते हैं, अरु यह चारों विगय, महाविगय हैं. सो महाविकारकी करनेवाली है, तिनमें प्रथम मदिरा त्यागने योग्य है, क्योंकि मदिराके पीनेमें जो दूषण है, सो हेमचंद्रसूरिकृत योगशास्त्रके दश श्लोकोंके अर्थसें लिखते हैं.

१ मदिरा पीनेसें चतुर पुरुषकी बुद्धि नष्ट हो जाती है, जैसें दुर्जागी पुरुषकों सुंदर स्त्री छोड जाती है, तैसें इस पुरुषकों बुद्धी छोड जाती है, २ मदिरापानी पुरुष, अपणी माता, बहिन, बेटीकों अपणी जार्याकी तरें समझ के जोरा जोरीसें विषयजी सेवन कर लेता है. अरु अपणी जार्याकों अपणी माता समझता है, मदिरा पीनेवाला ऐसा निर्लज्ज और महापापके करने वाला होता है, ३ मदिरापानी, अपनेकों अरु परकोजी नहीं

जानता, ४ मदिरापानी, अपणे स्वामीकों अपणा किंकर जानता है, अरु अपणेकों स्वामी जानता है, एसी निर्लज्ज बुद्धिवाला होता है, ५ मदिरा पीने वाले पुरुषकों चौंकमें लेटा हूआ देख कर मुदरि जान कर, कुत्ते उसके मुहमें मूत जाते हैं, ६ मदिराके रसमें मग्न पुरुष चौंकमें नंगा मादर जात, निर्लज्ज हो कर, सो जाता है. ७ मदिरा पीने वालेने जो अगम्य गम्य, चोरी, यारी, खून प्रमुख कुकर्म करे हैं. वो सर्व लोकोंके आगें प्रकाश देता है. ८ मदिरा पीनेसें शरीरका तेज, कीर्त्ति, यश, तात्कालिकी बुद्धि, यह सब नष्ट हो जाते हैं. ९ मदिरापानी भूत लगेकी तरें नाचता है, १० मदिरा पीने वाला कीचम ओर गंदकीमें लोटता है, ११ मदिरा पीनेसें अंग शिथिल हो जाते हैं, १२ मदिरा पीनेसें इंद्रियोंकी तेजी घट जाती है, १३ मदिरा पीनेसें वडी मूर्छा आजाती है, १४ मदिरा पीनेवालेका विवेक नष्ट हो जाता है, १५ संयम नष्ट हो जाता है, १६ ज्ञान नष्ट हो जाता है, १७ सत्य नष्ट हो जाता है, १८ शौच नष्ट हो जाता है, १९ दया नष्ट हो जाती है, २० क्षमा नष्ट हो जाती है, जैसें अग्निसें तृण भस्म हो जाते हैं, तैसें पूर्वोक्त गुणभी उसका नष्ट हो जाते हैं, २१ मदिरा है, सो चोरी, अरु परस्त्रीगमनादिकोंका कारण है, क्योंकि मदिरा पीनेवाला कौनसा कुकर्म नहीं कर सक्ता है? २२ मदिरा, आपदा तथा वध, बंधनादिकोंका कारण है, २३ मदिरेके रसमें वहुत जीव उत्पन्न होते हैं, इस वास्ते दया धर्मिकों मदिरा न पीनी चाहियें. २४ मद्य पीने वाला दीयेकों अणदीया कहता है, २५ लीयेकों नहीं लीया कहता है, २६ करेकों न करा कहता है, २७ मद्यपी, घरमें तथा वाहिर, पराये धनकों निर्भय हो कर लूंट लेता है, २८ मदिरेके उन्मादसें वालिका, यौवनवती, वृद्धा, ब्राह्मणी, चांमालिनी प्रमुख स्त्रीयोसें भोग कर लेता है, २९ मद्यप अरराट शब्द करता है, ३० गीत गाता है, ३१ लोटता है, ३२ दौमता है, ३३ क्रोध करता है, ३४ रोता है, ३५ हस्ता है, ३६ स्तंभवत् हो जाता है, ३७ नमस्कार करता है, ३८ भ्रमता है, ३९ खडा रहता है, ४० नटकी तरें अनेक नाटक करता है, ४१ ऐसी वो कौनसी दुर्दशा है. जो मदिरा पीने वालेकों नहीं होती है? शास्त्रोंमें सुणते हैं कि सांव कुमारने मदिरा पी कर द्वैपायन ऋषिकों संताया, तब द्वैपायननें द्वारकांकों दग्ध कीया, ४२ मदिरा पीनां, वा

सर्व पापोंका मूल है, ४३ मदिरा पीने वाला निश्चय नरक गतिमें जावेगा, ४४ मदिरा सर्व आपदाका स्थान है. ४५ मदिरा अकीर्त्तिका कारण है,४५ मदिरा नीच म्लेछ लोक पीते हैं, ४७ गुणीजन लोक जो हैं, सो मदिरा पीनेवालेकी निंदा करते हैं. ४८ मदिरा पेटमें लग जानेसें तत्काल मरजाता है,४ए मदिरा पीने वालेके मुखसें महादुर्गंध आती है, ५० मदिरा सर्व शास्त्रोंमें निंदित है, ५१ मदिरा पीनेवाला ईश्वरका नक्त नहीं. इत्यादि मदिरा पीनेमें अनेक दोष हैं, इस वास्ते श्रावक मदिरा न पीवे. यह ठठा अनदय.

सातमा अनदय मांस है. यह मांस नदाण करनेमें जो दूषण है, सो लिखते हैं. जो पुरुष मांस खानेकी इछा करता है, वो पुरुष, दयाधर्मरूपी वृक्षकी जम काटता है. क्योंकि जीवके मारे विना मांस कदापि नहीं हो सक्ता है; जे कर कोइ कहेगा कि हम मांसनी खा लेवेगा, अरु प्राणीयोंकि दयानी करेंगा, ऐसे कहने वालेकों हम उत्तर देते हैं, कि सदा सर्वदा जो मांसके खानेवाले हैं, अरु वो अपने मनसें दयाधर्मी वना चाहता हैं, वो पुरुष अग्निमें कमल लगानां चाहता है, क्योंकि जव उसने मांस खाया, तव प्राणीयोंकी दया उसके मनसें कदापि नहीं हो सकी है, जैसें अंवका खानेवाला आम्रफल देखता है, तव उसकी मनसा आंव खानेही दोमती है, तैसें मांसाहारी किसी गो, नेंसी, वकरी, प्रमुखकों देखता है, तव उन जीवोंका मांस खानेकी तर्फ उसकी सुरती दौमती है. ऐसे पुरुषकों दयाधर्म, क्यों कर संनवे ? जे कर कोइ कहेगा कि जीवके मारने वाला सौकरिक अर्थात् कसाइ है, तिस पासों वना वनाया मांस ल्या कर खावे, तो क्या दोष है ? ऐसे मूढमतिकों उत्तर देते हैं, कि जो मांस खानेवाला है, वोनी जीवका हिंसक है, क्यों कि नगवंतने शास्त्रोंमें सात जनोंकों घातक (हिंसक) अर्थात् कसाइही कहा है, उसका नाम कहते हैं. एक जीवके मारने वाला, दूसरा मांस वेचने वाला, तीसरा मांस रंधने वाला, चौथा मांस नदाण करने वाला, पांचमा मांस खरीदने वाला, ठठा मांसकी अनुमोदना करने वाला, सातमा पितरोंके, देवताओंकों, अतिथिकों, मांस देने वाला, यह सात साक्षात् परंपरा करके घातक अर्थात् जीववधके करने वाले हैं, मनुजीनी मनुस्मृतिमें कहते हैं।श्लोक॥ अनुमंता विशसिता,निहंता क्रयविक्रयी॥ संस्कर्ता चोपहर्त्ता च, खादकश्चेति

प्रश्नः—मांसाहारी आपने आपकों अधर्मी क्यों बनाता है ?

उत्तरः— मांसके स्वादमें लुब्ध हूआ वो धर्म, दया, कुछ नहीं जानता है, जे कर कदाचित् जानभी जाता है, तोभी आप मांसलुब्ध है, इस्सें मांसकों त्याग करनेकूं समर्थ नहीं, इस वास्ते वो मनमें विचार करता है, कि मेरे समानही सर्व हो जावे, ऐसा जान कर औरोंकोंभी मांसभक्षण न करनेका उपदेश नहीं करता है.

अब मांस भक्षण करने वाले महामूढ हैं, यह बात कहते हैं. कितने क मूढमति आप तो मांस नहीं खाते हैं, परंतु देवता, पितर, अतिथि, इनकों मांस चढा देते हैं, क्यों कि उनके शास्त्रकारक कहते हैं ॥ श्लोक॥ क्रीत्वा स्वयं वाप्युत्पाद्य, परोपहृतमेव वा॥ देवान् पितृन् समभ्यर्च्य, खादन् मांसं न दुष्यति ॥ १ ॥ यह श्लोक मृगपक्षीयोंके विषयमें है, इसका अर्थ कहते है. कसाईकी दुकान बिना व्याध, शकुनिकादिकोंसें अर्थात् शिकारी और जानवरोंके मारने वालोंसें मांस मोलसें ले कर देवता, अतिथि, पितरोंकों देनां चाहियें. क्यों कि वे लिखते हैं कि कसाईकी दुकानके मांससें देवता पितरोंकी पूजा नहीं होती है, तातें आप मांस उत्पन्न करकें पितृ आदिकोंकूं देवे तो पितृआदि प्रसन्न होते हैं, सो इस प्रकारसूं मांस उत्पन्न करे, कि ब्राह्मण तो मांग कर मांस ल्यावे, औ क्षत्रिय शिकार मार कें मांस ल्यावे, अथवा किसीने मांस भेट करा होवे, उस मांससें देवता पितरोंकी पूजा करकें फेर मांस खावे तो दूषण नहीं, यह सर्व महामूढ और मिथ्यादृष्टियोंका कहनां है, क्योंकि दयाधर्मी आस्तिकमत वालोंकों तो मांस दृष्टिसेंभी देखनां योग्य नहीं, तो फेर देवता पितरोंकी पूजा मांससें करनी, यह तो धर्मीकों स्वप्नेमेंभी न होवेगी, इस वास्ते देवताओं कों मांस चढानां यह बुद्धिमानोका काम नहीं, कारण के देवता तो बडे पुण्यवान् है, कवल आहार करते नहीं है, तो फेर जुगुप्सनीय मांस क्यों कर खावे ? जो कहते हैं कि देवता मांस खाते हैं, वे महा अज्ञानी हैं, अरु पितर जो हैं, वेतो अपणे अपणे पुण्य पापके प्रभावसें अछी बूरी गतिकों प्राप्त हो गये हैं, अपणे करे हूये कर्मोका फल भोगते हैं. पुत्र के करे हुए कर्मका उनकों कुछभी फल नहीं लगता है, तब मांस देने रूप पापका तो क्या कहना है ? पुत्रादिकोंका सुकृत कराभी तिनकों नही

मिलता है, क्योंकि आंबके सींचनेसें केलेमें फल नहीं फलता है, अरु अतिथिकी भक्ति वास्ते जो मांस देनां है, सो तो नरकपातका हेतु अरु महा अधर्मका कारण है, यहां कोई ऐसें कहे कि जो बात श्रुति स्मृति में है, वो माननी चाहियें.

उत्तरः—यह कहनां ठीक नहीं है, जो बात श्रुतिमें अप्रामाणिक है, वो बुद्धिमान् कदापि नहीं मानेंगे, क्योंकि श्रुतिमें हम ऐसे सुनते हैं, "वचांसि भूयांसि यथा पापघ्नो गोस्पर्शः द्रुमाणां च पूजागादीनांच पूजा गादीनां च वधः स्वर्ग्यः ब्राह्मणभोजनं पितृप्रीणनं मायावीन्यधिदेवता नि वन्हो हुतं देवप्रीतिप्रदं" ऐसा कथन जो श्रुतियोंमें है तिसको युक्ति कुशल पुरुष कदापि नहीं मानेंगे, तिस वास्ते यही महा अज्ञान है, कि जो मांस करकें देवताओंकी पूजा करणी. कितनेक कहते हैं कि जैसें मंत्रों करकें संस्कृत अग्नि दाह नहीं करती है, तैसेंही मंत्रों करकें मां सभी संस्कार करा हूआ दोषके वास्ते नहीं होता है, यह कथन मनुजी का है ॥ श्लोक ॥ असंस्कृतान् पशून्मंत्रै, र्नाद्याद्विप्र कथंचन ॥ मंत्रैश्चसं स्कृतानद्या, ठाश्वतं विधिना स्थितः ॥ १ ॥ अर्थः—मंत्रों करकें असंस्कृत पशुओंका मांसको ब्राह्मण न खावे, अरु जो मंत्रों करकें संस्कृत पशु हैं, तिनका मांस खावे, तो शाश्वतोनित्यो वैदिक जाननां.

उत्तरः— मंत्र करकें जो मांस पवित्र कीया है, वो मांसको धर्मी पुरुष कदापि भक्षण न करे, क्योंकि मंत्र जैसें अग्निका दाह शक्तिको रोकता है, तैसें नरकादि प्रापण शक्ति जो मांसकी है, उसको नहीं दूर कर सके. जे कर दूर कर देवें तब तो सर्व पाप करकें पीछें पापका हनने वाला मं त्रके स्मरणमात्रसेंही सर्व पाप दूर हो जाने चाहियें, तब तो जो वेदोंमें पाप का निषेध करा है, सो सर्व निरर्थक हूआ, क्यों कि सर्व पापोंका मंत्रके स्मरणसें नाश होय गया, इस वास्ते यहभी अज्ञोंहीका कहनां है,

तथा कोइ कहते है कि जैसें थोडासा मद्य पीनेसें नशा नहीं चढता है; तैसें थोमासा मांस खानेमेंभी पाप नहीं लगता है.

उत्तरः— बुद्धिमान् यवनमात्रभी मांस न खावे, क्यों कि थोमाभी विष दुःखदायी होता है, तैसें थोमाभी मांस खाना सोभी दोषके तांइ है.

अथ मांस खानेमें अनुत्तर दूषण कहते हैं, तत्काल इस मांससें संमूर्छिम जीव उत्पन्न होते हैं, अरु अनंत निगोद रूप जीव तिनका संतान वारं वार होनां तिस करके दूषित हैं, यदाहु–आमासु अपक्कासु, अविपच्चमाणासु मंसपेसीसु ॥ सयय चिय उववाउ, जणिउं निगोय जीवाणं ॥१॥ अर्थः–कच्ची तथा अपक्क असी जो मांसकी पेसी बोटी रंधती है, तिसमें निरंतर निगोदके जीव उत्पन्न होते हैं, इस वास्ते मांसका खानां जो है, सो नरकमें जाने वालोंकों पूरी खरची है, इस कारण के लीये बुद्धिमान् पुरुष जो है सो मांस कदापि न खावे.

अथ यह मांस खाना किन्होने कथन करा है, तिनोका नाम लिखते हैं. १ मांस खानेके लोभीयोने, २ मर्यादा रहितोने, ३ नास्तिकोने, ४ थोडी बुद्धि वालोंने, ५ खोटे शास्त्रोंके बनाने वालोंने, ६ वैरीयोंने, मांस खाना कहा है. तथा मांसाहारीसें अधिक कोइ निर्दयी नहीं. तथा मांसाहारीमें अधिक कोइ नरककी अग्निका इंधन नहीं, गंदगी खा कर जो सूअर अपणे शरीरकों पुष्ट करता है, सो अच्छा है, परंतु जीवकों मारके जो निर्दयी हो कर मांस खाता है, सो अच्छा नहीं है.

प्रश्नः– सर्व जीवोंका मांस खानां तो सर्व कुशास्त्रोंमें लिख दीया है, परंतु मनुष्यका मांस खानां तो कहीं किसी शास्त्रमें नहीं लिखा है, इसका क्या हेतु होगा ?

उत्तरः–अपने मांसकी रक्षा वास्ते मनुष्यका मांस खानां नहीं लिखा, क्यों कि वे कुशास्त्रोंके बनाने वाले जानते थे कि जो मनुष्यका मांस खाना लिखेंगें, तो मनुष्य कबी हमकोंही न खा लेवे? इस शंकासें नहीं लिखा जो पुरुषमांसमें अरु पशुमांसमें विशेष नहीं मानता हैं, तिस समान कोमी नहीं, अरु तिसमें जो निन्न मानके मांस खाते हैं इस समान कोइ पजी नहीं, तथा मांस जो है, तिसकी रुधिरसेंती उत्पत्ति होती है, अर ष्टेके रससें वृद्धि होती है, तथा लहू जिसमें जरा रहता है, अरु कृमि ि में उत्पन्न होते हैं, असे मांसकों कौन बुद्धिमान् खाता है ? आश्चर्य तो है कि ब्राह्मण लोक शुचिमूल तो धर्म कहते हैं, अरु सत धातुमें जो मांस द बनते हैं. तिस मांस हाडकों मुखमें दांतोमें चबाते हैं, अब उनको कु के समान समजीयें कि शुचिधर्मवाले मानीये ? यह आश्चर्य हैं, कि

दुष्टोंकी ऐसी समझ है, कि अन्न और मांस यह दोनो एक सरीखे हैं, तिनकी बुद्धिमें जीवित अरु मृत्युके देनेवाले अमृत और विषभी तुल्यही हैं,

अरु जो जड़बुद्धि ऐसा अनुमान करते हैं, कि मांस खाने योग्य है, इति प्राणीका अंग होनेसें यह हेतु ओदनादिवत् यह दृष्टांतसें यह मांसभी प्राणीका अंग है, इस वास्ते मांसभी खाने योग्य है, तब तो गौका मूत तथा माता, पिता, भार्या, वेटी, इनका मूत पुरिषभी क्यों नहीं पीते खाते है? क्योंकि यहभी प्राणीका अंग है, तथा अपनी भार्याकी तरें अपनी माता, बहिन, वेटीकों क्यों नहीं गमन करते हैं? स्त्रीत्व अरु प्राणी अंगत्व सर्व जगे बराबर है, तथा जेसें गौका दूध पीते हैं, तैसें गौका रुधिर तथा माता पितादिकोंका रुधिरभी क्यों नहीं पीते हैं? क्योंकि प्राणी अंग हेतु तो सर्व जग्गे तुल्य हैं, इस वास्ते जो अन्न और मांस इन दोनोकों तुल्य जानते हैं, वेभी महा पापीयोंके सिरदार हैं.

तथा शंखकों शुचि मानते हैं, परंतु पशुके हाडकों कोइ शुचि नहीं मानता, इस वास्ते अन्न और मांस यद्यपि प्राणी अंग है, तोभी अन्न भक्ष्य है, अरु मांस अभक्ष्य है, एक पंचेंद्रिय जीवका वध करके जो मांस खाता है, जेसी तिसकों नरकगति होती है, तैसी खोटी गति, अन्न खानेवालेकों नहीं होती है, क्योंकि अन्न मांस नहीं हो सक्ता है, मांसकी तासीरोंसें अन्नकी तासीरें और तरेंकी हैं, मांस महाविकारका करने वाला है, तैसा अन्न नहीं. इत्यादि विलक्षण स्वभाव है, इस वास्ते मांस खाने वालोकी नरकगति जान कर संत पुरुष अन्नके भोजनसें तृप्ति मानते हैं, अरु सरस पदकों प्राप्त होते हैं, यह तो मांसके दूषण श्रीहेमचंद्र सूरिकृत योगशास्त्रके अनुसार लिखे हैं. अरु इस कालमेंभी युरूपियन लोक जो बुद्धिमान् हैं, उनोनेभी मांस खानेमें चौवीस दूषण प्रगट करे हैं, अरु मदिरा पीनेसें जो खरावीयां होती हैं. तिनकी तो गिणतीभी नहीं है. इस वास्ते मदिरा अरु मांस यह दोनों अभक्ष्यकों श्रावक त्यागे यह सातवा अभक्ष्य कहा.

८ आठमा अभक्ष्य माखण है. क्योंकि जैन मतके शास्त्रानुसारे छाछमें बाहिर काढे माखणकों जब अंतर मुहूर्त्त अर्थात् दो घडीके लगभग काल व्यतीत हो जाता है. तब उस माखणमें सूक्ष्म जीव तद्वर्णके उत्पन्न हो जाते हैं, इस वास्ते माखण खानां वर्जित है. जैन लोकोंकों छाछमें बाहिर

माखण निकालकें तत्काल अग्निके संयोगसें घी बनाके छानके देखके घी छेसें खाना चाहियें, क्यो कि एकतो इस रीतिसें शास्त्रोक्त जीव उत्पन्न नहीं होते हैं, तिनकी हिंसाजी नहीं होती हे, अरु मकमी, कंसारी, मछरादि, जानवरोंके अवयव टांग प्रमुखजी घी छाणणेसें निकल जाते हैं, अरु माखण काम कीजी वृद्धि करता है, तब मनमें खोटे विकल्प उत्पन्न होते हैं इस वास्तेजी श्रावककों माखण न खानां चाहियें, तथा एक जीवके वध करनेसेंजी जब पाप होता है, तब तो पूर्वोक्त रीतीसें माखन तो जीवोंकाही पिंड हो जाता है, तब माखनके खानेमें पापकी क्या गिनती हे ?

प्रश्नः–माखनमें तो दो घमी पीछें कोई जी जीव उत्पन्न हूआ हम नहीं देखते हैं, तो फेर माखनमें दो घमी पीछें हम क्यों कर जीव मान लेवें ?

उत्तरः–जो जैनमतके शास्त्रोंकों सत्य मानेगा वो तो शास्त्रकारका कहना सत्यही मानेगा, अरु जो जैनके शास्त्रोंको सत्य नहीं मानता, वो चाहे सत्य माने, चाहो न माने परंतु हम आगम प्रमाणके बिना इस बातमें और प्रमाण नहीं दे सकते हैं, क्योंकि वस्तु दो तरेंकी होती है, एक हेतुगम्य दूसरी आगमगम्य, तो माखन द्विदलादिमे जो जीव उत्पन्न होते हैं, वे हेतुगम्य नहीं किंतु आगम गम्य हैं, इस वास्ते जो आगम सर्वज्ञ जिन अर्हंत वीतरागका कहा हूआ है, उसीका कहा माननां चाहियें, जे कर कोई पुरुष किसीजी शास्त्रकों न मानेगा, आंखोसें देखी वस्तुही मानेगा तब तो नरक स्वर्गादि जो अदृष्ट हैं, उनकोंजी न माननां चाहियें, तथा परमेश्वर चौदवे तथा सातवे असमान उपरि रहता हे, तथा स्वर्ग अरु नरकमें पुण्य पाप करनेसें जीव जाता है, यहजी न माननां पडेगा, इस वास्ते आगम प्रमाणजी मानना चाहियें. क्योंकि सर्ववस्तु हमारी दृष्टिमें नहीं आती है.

९ नवमा अजक्ष्य मधु, अर्थात् सहत है, उसका स्वरूप लिखते हैं. यह सहत जो है, सो अनेक जीवोंकी घात होनेसें उत्पन्न होता है, यह तो परलोक विरोध दोष हे, अरु मधु (सहत) जुगुप्सनीय ( निंदने योग्य ) हे, मुखकी लालवत् यह इहलोक विरुद्ध दोष हे, इस वास्ते श्रावकधर्मीकों मधु न खानां चाहियें.

अथ मधु अर्थात् सहत खानेवालेकों पापी पणा दिखाते हैं, ॥ श्लोक ॥ जद्दयन्माक्षिकं क्षुद्रं, जंतुलक्षक्षयोद्भवं॥स्तोकजंतुनिहंतृभ्यः, सौनिकेभ्यो

तिरिच्यते ॥ १ ॥ अर्थः– क्षुद्रजंतु जो छोटे जीव अथवा हाड रहित जीव, तिनोंके लाखोंका नाश उपलक्षणसें बहुत जीवोंका जब विनाश होता है, तब मधु उत्पन्न होता है, जब मधु जक्षण करता है, तब थोडे पशु मारने वाले कसाइसेंजी उसकों अधिक पाप लगता है, क्यों कि जो जक्षक है, सोजी घातक है, यह बात उपर लिख आये हैं. तथा लोकमें यह व्यवहार है, जो जूठा जोजन नहीं खानां, अरु यह जो मधु है, सो तो महा जूठ है, क्योंकि एकेक फूलसें रस (मकरंद) पी करकें मक्षीयों जो वमन करतीयों हैं. सो सहत हैं. मधु है इस वास्ते धर्मी पुरुषकों जूठ न खानी चाहियें. यह लौकिक व्यवहारमें प्रसिद्ध है.

कोइ कहेगा कि मधु तो त्रिदोषका दूर करने वाला है, इस लिये रोग दूर करने वास्ते औषधिमें जक्षण करे तो क्या दोष? इत्याह.

उत्तरः– अप्योषधकृतेजग्धं, मधुश्वभ्रनिबंधनं ॥ जक्षितप्राणनाशाय, कालकूटकणोऽपि हि ॥ १ ॥ अर्थः– जो कोइ रसकी लंपटतासें मधु खावे, उसकी बात तो दूर रही, परंतु जो औषधिके वास्तेजी मधु खावे, सो यद्यपि रोगादि अपहारक है, तोजी नरकका कारण है, हि यस्मात् प्रमादके उदयसें जीवनेका अर्थी हो कर कें जो कोइ कालकूट विषका एक कणजी खायगा, सो जरूर प्राण नाशके तांइ होवेगा.

प्रश्नः– मधु तो खजूर द्राक्षादि रसकी तरे मीठा है, सर्व इंद्रियोंकों सुखकारी है, तो फेर इसकों त्यागने योग्य क्यों कहते हो?

उत्तरः– सत्य है. जो मधु मीठा है, यह व्यवहारसें हैं, परंतु परमार्थसें तो नरककी वेदनाका हेतु होनेंसें अत्यंत कडूआ है.

अब जो मधुकों पवित्र मान कर मंदबुधि जीवों मधुकों देवस्नानमें उपयोगी समझते हैं, तिनका उपहास्य शास्त्रकार करते हैं ॥ श्लोक ॥ मक्षिकामुखनिष्ठ्युतं, जंतुघातोद्भवं मधु ॥ अहो पवित्रं मन्वाना, देवस्नाने प्रयुंजते ॥ १ ॥ अर्थः—माखीयोंके मुखकी जूठ, अरु जीवघातमें अर्थात् हजारों बच्चे अरु अंडोंके मारनेसें, उत्पन्न होता है वो बच्चे, अंडे जब मरते हैं, तब तिनके शरीरका लहु पाणीजी मधु (सहत) के बिच मिल जाते हैं, तब तो मधु महा अशुचिरूप है, अहो यह शब्द उपहास्यार्थमें हैं, क्यों कि जैसे वे देवता है, तैसी तिनकों पवित्र वस्तुजी चढाइ जाती है. यह उपहास्य है,

अहो शब्द उपहासे ॥ यथा॥ करन्नाणां विवाहे तु, रासनास्तत्रगायनाः॥ परस्परं प्रशंसंति, अहो रूपमहोध्वनिः ॥ १ ॥ यह नवमा अनक्ष्य कहा. १० दशमा पाणीकी बनी हुइ बरफ अनक्ष्य है, क्योंकि यह असंख्य अप् काय जीवोंका पिंड है इसके खानेसें चेतना मंद होती है अरु तत्काल श रदी करती है कुछ बल वृद्धिनी नहीं करती है अरु वीतराग अर्हंत सर्व ज्ञ परमेश्वरने, निषेध करा है इस वास्ते यह अनक्ष्य है.

११ अफीम प्रमुख विषवस्तुके खानेसें पेटमें कृमि गंमोलादिक जो जी व होते हैं सो मरजाते हैं विष खानेसें चेतना मुरफा जाती है, अरु जे कर खानेका ढबपड जाता है, तो फेर बूटना मुस्किल होता है, वखतपर अमल न मिले तो क्रोध उत्पन्न होता है, शरीर शिथिल हो जाता है, अरु जो अ मली हो जाता है, उसकों व्रत नियम अंगीकार करना डुःकर है, अमली का स्वजाव बदल जाता है, जब अमल खाता है, तब एक रंग होता है अरु जब अमल उतर जाता है तब दूसरा रंग होजाता है, तथा स्वतंत्रता बोड कर पराधीन होना पडता है, इसके खानेमे स्वादनी बुरा,है, तथा विष खा नेवाला जहां लघुनीत वमीनीत करता है तिस क्षेत्रमें त्रस थावर जीवों की हिंसा होती है सोमल, वछनाग, मीठ, तेलीया, संखीया, हरताल, प्रमुख ये सर्व विषहीमें जानने इसके खानेका त्याग करना.

१२ करकओले ( घडे ) जे आकाशसें गिरते हैं यहनी अनक्ष्य है.

१३ सर्वजातकी कच्चिमट्टि अनक्ष्य हैं कच्चि सचित्तमट्टि नाना प्रकार की असंख्य जीवात्मक जाननी, मट्टी खानेसें पेटमें बहुतजीव उत्पन्न हो जाते हैं, तथा पांडु रोग आम वात पित्त पथरी प्रमुख बहुत रोग उत्पन्न हो जाते हैं, बहुत मट्टी खाने वालेका पीला रंग होजाता है, तथा कितनीक जातकी मट्टीमें मेंमक प्रमुख जीवोंकी योनी है इस वास्ते अनक्ष्य है.

१४ रात्रीनोजन अनक्ष्य है. रात्रिनोजन में तो प्रत्यक्षसें दूषण इस लोकमें है, अरु परलोकमें डुःखका हेतु है, रात्रिमें चारों आहार अनक्ष्य है, रात्रिमें जो जैसे रंगका आहार होता है तिसमें तैसे रंगके जीव जि नका नाम तमस्काय जीव हैं वो उत्पन्न होते हैं, तथा आश्रित जीवनी बहुत होते हैं. तथा रात्रिमे उचित्त अनुचित्त वस्तुका नेख संनेल हो जाता है. तथा रात्रिनोजन करनेसें प्रसंग दोष बहुत लगते हैं. सो किसतरेंकि जब

रात्रिकों खावेगा तब नित्य रात्रकों भोजन करने वास्ते रसोइभी करनी पडे गी. तिसमें जीवोंका संहार होवेगा. श्रावकके कुलका आचार भ्रष्ट होजाता हे. सूक्ष्म त्रस जीव नजरमें नहीं आते हें. कदापि दीखभी जायें तोभी यत्न नहीं होता हे. जब अग्नि बलती हे तब पासकी भीतमें रात्रिकों जो जीव आश्रित हे वो तससें आकुल व्याकुल होकर अग्निमें गिर पडते हें. सर्प्पादिकोंके मुखसें जेकर भोजनमें लाल गिरे तब कुटुंबका तथा अपणी आत्माका विनाश होवे तथा पतंगीये प्रमुखपडे तथा छत्तमें अरु छपरमें रात्रिकों सर्प्प गिरली, छपकली, मकडी मछरादि बहुत जीव बसते हें. जेकर ये जीव भोजनमें खायें जायें तो भारी रोगोत्पन्न होजाते हें. यदुक्तं योगशास्त्रे ॥ मेधां पिपलिका हंति, यूका कुर्याज्जलोदरं ॥ कुरुते मक्षिका वांतिं, कुष्ट रोगं च कोलिका ॥ १ ॥ कंटको दारुखंडं च, वितनोतिगलव्यथां ॥ व्यंजनां तर्निपतित, स्तालुविध्यति वृश्चिकः ॥ २ ॥ विलग्नश्च गलेवालः, स्वरभंगाय जायते ॥ इत्यादयोदृष्टदोषाः, सर्वेषां निशिभोजने ॥३॥ अर्थः— कीडी अन्नादिमें खाइ जावे तो बुद्धिकों मंद करती हे तथा यूंका (जूके) खानेसें जलोदर करती हे, मक्षी वमन करती हे, मकडी कुष्ट रोग करती है, अरु वेरी प्रमुखका कांटा तथा काष्टका टुकडा गलेमें पीडा करता है. तथा बटेरे आदिके व्यंजनमें जेकर विछु आया जावेतो तालयोंकों वींधता हे इत्यादि रात्रिभोजन करनेमें दृष्ट दोष सर्वलोकोंके देखनेमें आते हें तथा रात्रिभोजन करता हूआं अवश्य पाकः अर्थात् रसोइ करनी पडेगी तिनमें अवश्य षट्कायके जीवोंका वध होवेगा. भाजन धोनेंसें जलगत जीवोंका विनाश होता हे. जलगेरनेसें भूमीमें कुंथु कीडा प्रमुख जीवोंकी घात होती हे इसवास्ते जिसके जीव रक्षणेका आकांक्षा होवे वो रात्रि भोजन न करे.

प्रश्नः— जहां अन्नभी रांधना न पडे भाजनभी धोनें न पडे ऐसे जो बने बनाये लड्डु खजुर द्राक्षादि भक्ष हे तिनके खानेमें क्या दोष हे?

उत्तरः— श्लोक ॥ नाप्रेक्ष्यसूक्ष्मजंतूनि, निश्याद्यात्प्राशुकान्यपि ॥ अप्युत्केवलज्ञानै, र्नादृतं यन्निशाशनं ॥ १ ॥ अर्थः— मोदकादि फलादि यद्यपि प्राशुक अर्थात् अचेतनभी हे तोभी रातकों न खानां चाहियें किस वास्ते कि सूक्ष्मजीव कुंथ्वादि देखे नहीं जाते हे, क्योंकि केवलीभी जिनकों सदा सर्वकुछ दीखता है सोभी रात्रिमें भोजन नहीं करते हें केवली

सूक्ष्म जीवोंकी रक्षा वास्ते अरु अशुद्ध व्यवहार दूर करने वास्ते रात्रि नहीं खाते हैं यद्यपि दीवेके चादणेसें कीमी प्रमुख दीख जाती है तो मूलगुणकी विराधना टालने वास्ते रात्रि नोजन अनाचीर्ण है.

अब लौकीक मतवालोंकि सम्मति देकर रात्रिनोजनका निषेध कर हे ॥ श्लोक ॥ धर्मविन्नैवभुंजीत्त, कदाचनदिनात्यये ॥ बाह्याअपि नि नोज्यं, यदनोज्यंप्रचक्ष्यते ॥ १ ॥ अर्थः– श्रुतधर्मका जानने वाला क चित् रात्रिनोजन न करे क्योंकि जो जिनशासनसें बाहिरले मतवाले वेनी रात्रिनोजनको अनक्ष्य कहते हैं तिनका शास्त्रही लिखते ॥ श्लोक ॥ त्रयीतेजोमयोनानु, रितिवेदविदोविदुः ॥ तत्करैः पूतमखि शुनंकर्मसमाचरेत् ॥ १ ॥ अर्थः– ऋग यजुः साम लक्षण तीनो वेद ति का जो तेज है सो सूर्य है आदित्यः त्रयीतनुः ऐसा सूर्यका नाम है ऐस वेदोंके जानने वाले जानते हैं. तिस सूर्यकी किरणाकरके पिः– पूतं ( विन्न ) संपूर्ण शुनकर्म अंगीकार करे जब सूर्योदय न होवे तब शुनक न करे तिन शुनकर्मोका नाम लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ नैवाहुतिर्नचस्नानं नश्राद्धंदेवतार्चनं ॥ दानंवाविहितंरात्रौ, नोजनंच विशेषतः॥ २ ॥ अर्थः– आहुति सो अग्निमें घृतादि प्रक्षेप करना, स्नानसो अंग प्रत्यंग प्रक्षाल क रना, श्राद्ध पितृकर्म, देवपूजा, दानदेना, नोजन तो विशेष करकेही न करना, इतना काम रात्रिमें न करने.

तथा परमतके यहनी दो श्लोक हैं ॥ देवैस्तुभुक्तंपूर्वान्हे, मध्यान्हे पित्नीस्तथा॥ अपरान्हेतुपितृनिः, सायान्हेदैत्यदानवैः ॥ १ ॥ संध्यायां य रक्षोनिः, सदाभुंककुलोद्भहः ॥ सर्ववेलां व्यतिक्रम्य, रात्रौभुक्तमनोजनं ॥ २ ॥ अर्थः– सवेरेतो देवता नोजन करते हे, मध्यान्ह अर्थात् दो पहर दिन चढें ऋषि नोजन करते हैं, अपरान्ह अर्थात् दिनके पीछले नागमें पितर नोजन करते हे, अरु सायान्हे विकाल वेलामें दैत्य दानव नोजन करते हैं, संध्यामें रातदिनकी संधिमें यक्ष गुह्यक राक्षस खाते हैं ॥ कुल द्भहे तियुधिष्ठरस्यामंत्रणं ॥ सर्वदेवताओंका वखत उलंघके रात्रिको जो खाना है सो अनक्ष है, यह पुराणोंके श्लोकों करके रात्रि नोजनके निषेधका संवाद कह्या.

अब वैद्यक शास्त्रकानी रात्रिनोजनके निषेधका संवाद कहते हैं. श्लो

क ॥ आयुर्वेदेषु ॥ हृन्नाभि पद्मसंकोच, श्चंमरो चिरपायतः ॥ अतोनक्तंनजो क्तव्यं, सूक्ष्मजीवादनादपि ॥ १ ॥ अर्थः– इस शरीरमें दो पद्म अर्थात् कमल हें एकतो हृदय पद्म सो अधोमुख है दूसरा नाभिपद्म सो ऊर्ध्वमु ख है, यह दोनो कमल सो सूर्यके अस्त होनेसें रात्रिमें संकोच हो जाते हें. किस कारणसें संकोच होजाते हे? सूर्यके अस्त होजानेसें संकोच हो जाते हे; इस वास्ते रात्रिको न खाना चाहिये तथा रात्रिको सूक्ष्म जीव खाये जाते हें इस्सें अनेक रोगोत्पन्न होते हें यह पर पक्षका संवाद कहा.

अव फेर स्वमतसें रात्रिभोजनका निषेध कहते हे ॥ श्लोक ॥ संसक्त जीवसंघातं, भुंजाना निशिभोजनं ॥ राक्षसेभ्योविशिष्यंते, मूढात्मानः कथं नुते ॥ १ ॥ अर्थः–जव रात्रिमें खाता हे तव जीवोंका समूह भोजनमें पक जाता हे ऐसे अंधरूप रात्रिके भोजनके खानेवालोंको राक्षसोसेंभी क्यों कर विशेष नही कहना? जव पुरुष जिनधर्मसें रहित होकर विरति नहीं करता हे तव शृंग पुछसें रहित पशु रूपही हे. यदुक्तं ॥ वासरे च रजन्यां च, यः खादन्नेवतिष्टति ॥ शृंगपुछपरिभ्रष्टः, स स्पष्टं पशुरेवहि ॥ १ ॥

अव रात्रिभोजन निवृत्तिके वास्ते पुण्यवंतोंको अभ्यास विशेष दिखा ते हे ॥ श्लोक ॥ अन्हीमुखेवसानेच, यो द्वे द्वे घटिके त्यजेत् ॥ निशाभोजन दोषज्ञो, ऽश्नात्यसौपुण्यभाजनं ॥ १ ॥ अर्थः–दिन उदयमें अरु अस्त समयमें दो दो घमी वर्जनी चाहियें क्योंकि रात्रि निकट होनेसें वर्जनी चाहिये. इसीवास्ते आगममें सर्व जघन्य प्रत्याख्यान मुहूर्त्त प्रमाण नमस्कार सहित कहते हें. रात्रिभोजनके दूषणोंका जानकार श्रावक दो घटी जव शेष दिन रहे तव भोजन करे, जेकर दो घडीसें थोमा दिन रहे भोजन करे तो रात्रि भोजनके प्रत्याख्यानका उसको फल नहीं होता है, जेकर कोइ रात्रिको नभी खावे परंतु जो उसने रात्रिभोजनका प्रत्याख्यान न करा है तो उ सकोंभी कुछ फल नहीं मिलता है, क्योंकि उसने प्रतिज्ञा नहीं करी है जैसें रूपइये जमा करावे अरु व्याजका करार न करे उसको व्याज नहीं मिलता है इस वास्ते नियम जरूर करना चाहिये.

अव रात्रिभोजन खानेका फल परलोकमें कहते हें ॥ श्लोक ॥ उलूक काकमार्जार, गृध्रशंवरशूकराः ॥ अहिवृश्चिकगोधाश्च, जायंते रात्रिभोज नात् ॥ १ ॥ अर्थः– उल्लु, काग, बिल्ली, गृध्रचील, वारांसिंगा, सूअर, सर्प,

विछु, गादृ, इत्यादि तिर्यंच योनीमें रात्रिजोजन खानेवाले मरके जाते हैं अरु जो रात्रिजोजन न करे उनकों एक वर्षमें छे महीनेका तपका फल होता है ॥ इतिरात्रिजोजन अजक्ष्य संपूर्ण ॥ १४ ॥

१५ बहुबीजा फलजी अजक्ष्य हे. जिसमें गिर थोका अरु बीज बहु होवे सो वंगण, पटोल, खसखस, पंपोटा प्रमुख फल, जिसमें जितने बीज हैं उसमें उतने पर्याप्त जीव हैं जेकर खानेमें तो थोडा आता है अरु जीवघात बहुत होती हे तथा बहुवीजा फल खानेसें पित प्रमुख रोगोंका हेतु होता है अरु जिनाज्ञा विरुद्ध हे. इति बहु बीजा अजक्ष्य ॥ १५ ॥

१६ संधान अथाणा(आचार)तीन दिनसें उपरांतका अजक्ष्य हे. सो अथाणा (आचार) अंबका, निंबुका, पत्रका, कर्मदाका, आदेका, जिमींकंदका गिरमिरका इत्यादिक अनेक वस्तुका अथाणा (आचार) बनता है. चाहो मीका होवे वा तेलका होवे वा पाणीका होवे सर्व तीन दिन उपरांत अजक्ष्य है, परंतु इतना विशेष हे कि:—जो फल आप खट्टे हैं अथवा इस री वस्तुमें खट्टा अंबादिकजो मेल देवे वेतो तीनदिन उपरांत अजक्ष्य है. अरु जिस वस्तुमें खट्टाई नहीं हे उसका अथाणा (आचार) एक रात्रिसें उपरांत अजक्ष्य है. क्यों कि:—इस आचार (अथाणामें) त्रस जीव उत्पन्न होते हैं, अरु विल्व प्रमुखतो प्रथमही अजक्ष्य हैं. तो फेर उनके अथाणे (आचारका) तो क्याही कहना है? आचारमें चौथे दिन निश्चय त्रस इंद्रियजीव उत्पन्न होते हैं. तथा जूगा हाथ लग जावेतो पंचेंद्री जीव उत्पन्न हो जाते हैं. दूसरे मतवालोंके शास्त्रोंमेंजी अथाणा (आचार) नरकका हेतु लिखा है. इति अथाणा अजक्ष्य समाप्तः ॥ १६ ॥

१७ द्विदल जिसकी दो दाल होजावें अरु घाणीमें पीले जिसमेंसु तेल न निकले ऐसें सर्व अन्नको द्विदल कहते हैं. तिस द्विदलके साथ जो गोरस अग्नि उपर नहीं चढा है ऐसा कच्चा दही कच्चा दूध गात इनके साथ नहीं जीमणा. अरु जेकर दही दूध गात गरम करी होवे फेर पीछे चाहो ठंडा हो जावे उसमें जो द्विदल मिलाकर खावे तो दोष नहीं है.

१८ सर्व जातके वेंगण एकतो बहु बीजे हैं इस वास्ते अजक्ष्य हैं. जिस के बीटमें सूक्ष्म त्रस जीव रहते हैं, तथा वेंगण कामकी वृद्धि करते हैं, नींद अधिक करते हैं, कुतर्क बुद्धिकोंजी वृद्धि करते हैं, इनका नामजी बुरा है. अन

का आकारभी अछा नहीं है, तथा कफ रोगके करता हैं; इनके अधिक खानेसें चोथ इयातप खइ रोगादि हो जाते हैं, और सब जातका फलतो सूकेभी खानेमें आता है, परंतु यहतो सूकेभी खाने योग्य नहीं हैं, क्योंकि सूके पीछे असे हो जाते हे कि मानों चुहांकी खलडी हे. ताते यह द्रव्य अशुद्ध है, इस वास्ते अभक्ष्य हे. इति वेंगण अभक्ष्य ॥ १८ ॥

१९ तुछ फल जो टींडु पीलुं पेंचु तथा अत्यंत कोमल फल सोभी अभक्ष्य हे क्योंकि असी वस्तु बहुतभी खावे तोभी तृप्ति नहीं होती है अरु खानेमें थोडा आता हे और गेरना बहुत पडता हे, तथा फल खायां पीछें तिनकी गुठली जो मुखमें चबोलके गेरते हें उसमें असंख्य पंचेंद्री य संमूर्छिम जीव उत्पन्न होते हैं. तथा जो पुरुष बहुत तुछफल खाता है तिसकों तत्काल रोग होजाता हे. इति तुछफल अभक्ष्य ॥ १९ ॥

२० अजाणा फल सो जिसका नाम कोइ न जानता होवे तथा न कि सीने खाया होवे सो फलभी अभक्ष्य हैं. क्योंकि क्या जाने कभी जहर फल खाया जावे तो मरण हो जावे तथा बावला होजावे ॥ २० ॥

२१ चलित रस सो जिस वस्तुका काल पूरा होगया होवे अरु स्वाद बलद गया होवे सो जब स्वाद बदल जाता है तब तिसका कालभी पूरा होजाता है. जिसमेंसें डुर्गंध आनें लगे, तार पड जावें, सो चलितरस व स्तु है यहभी अभक्ष्य है. रोटी, तरकारी, खीचडी, वडा, नरमपूरी, सीरा, हलवा इत्यादि रसोइकी अनेक वस्तु जिनमें पाणीकी सरसाइ है असी वस्तु एक रात उपरांत अभक्ष्य है. तथा द्विदल ( दाल, ) वडे, गुलगुले, भुजीये जिनमें पाणीकी सरसाइ है, वे चार पहर उपरांत अभक्ष्य है. जूग लीकी राब (घेंस) जो विना विदलके और छेदन छाछमें रांधा है सो आठ पहर उपरांत अभक्ष्य है तथा वर्षाकालमें अछीरीतीसें जो मिठाइ बनी होवे तो पंदर दिन उपरांत अभक्ष्य है. जेकर पंदर दिनसें पहिले विगड जावे तो पहिलाही अभक्ष्य है. असी तरें सर्वत्र जान लेना. तथा उष्णकालमें मिठाइकी स्थिति वीस दिनकी है. अरु शीतकालमें मिठाइ की स्थिति एक मासकी है, उपरांत अभक्ष्य है तथा दही शोलां पहर उपरांत अभक्ष्य है. छाछभी दहीवत् जानलेनी. इस चलित रसमें बें इंद्रि य जीव उत्पन्न होतें हैं इस वास्ते यह अभक्ष्य है.॥ २१ ॥

२२ वत्तीस अनंत काय सर्व अजक्ष्य हे. क्योंकि सूईकेअग्रजाग जैसा जितना टुकडा अनंतकायका आता हे. उस टुकडेमेंजी अनंत जीव है वास्ते अजक्ष्य हे. तिसका नाम लिखते हैं. १ जूमिके अंदर जितना कंद उत्पन्न होता हे, सो सर्व अनंतकाय हे, २ सूरणकंद, ३ वज्रकंद, ४ हरि हलदी, ५ अद्रक, ६ हरिया कचुर, ७ सौंफकी जडा, तिसका नाम बिरा ली कंद हे, ८ सतावरवेल ओषधि, ९ कुंआर, १० थोहरकंद, ११ गलो, १२ लसण, १३ वांसका करेला, १४ गाजर, १५ लाणा, जिसकी सज्जी ब नती हे, १६ लोढी पद्मनी सो लोढाकंद, १७ गिरमिर, (गिरिकरनी) फक्त देशमें प्रसिद्ध हे १८ किसलयपत्र (कोमल पत्र) जो नवा अंकूर उगता हे. सर्व वनस्पतिका उगती वखतके अंकूर, सो सर्व प्रथम अनंत काय होते हैं, पीछे जब बढते हे, तब प्रत्येकजी हो जाते हैं, अरु अनं तकायजी रहते हैं, १९ खरसूयाकंद. (कसेरु) अनंतकाय, २० थेग कंद विशेष हे तथा थेग नामक जाजी, २१ हरे मोथ, २२ लवण वृक्षकी छाल, २३ खिलोडी, २४ अमृतवेल, २५ मूली, २६ जूमिरुहा सो जूमिफोडा छ आकार, जिनकों बालक पदबहेडे कहते हैं, तथा खुंबां कहते हैं, २७ वथुवेकी प्रथम उगतेकी जाजी, २८ करुहार, २९ सूयरवल्ली जो जंगलमें वर्षा वेलजी हो जाती हे, ३० पलककी जाजी, ३१ कोमल आंबली, जहां तक उसमें बीज नहीं पडा हे, तहांतक अनंतकाय हे, ३२ आलुक, रतालु पिंडालु, यह वत्तीस अनंत कायका नाम सामान्य प्रकारसें कहा हे, अरु विशेष नाम तो अनेक हैं, क्यों कि कोईक वनस्पति तो पंचांग अनंतकाय हे, कोईका मूल अनंतकाय हे, कोईका पत्र, कोईका फूल, कोईकी छाल कोईका काष्ट, अर्थात् कोईके एक अंग, कोईके दो अंग, कोईके तीन अंग कोईके चार अंग, कोईके पांच अंग, अनंत काय हैं. यह वत्तीश अनंत काय अजक्ष्य हे ॥ २ ॥

अब यह अनंतकायके जानने वास्ते लक्षण लिखते हैं. जिसके पत्ते फूल, फल प्रमुखकी नसां गूढ होवें, दीखे नहीं, तथा जिसकी संधि गुप्त होवे. जो तोमनेंसें बराबर टूटे, अरु जो जडसें काटा हुआ फेर हरि हो जावे, जिसके पत्ते मोटे दलदार चीकणे होवें, जिसके पत्ते अरु फल फूल कोमल होवें, ये सर्व अनंतकाय जाननी.

इन अजक्षोंमें अफीम नांग प्रमुखका जिसकों पहिला अमल लगा होवे, तब तिसके रखनेकी जयणा करे, तथा रात्रिभोजनमें चउविहार, तिविहार, डुविहार एक मासमें इतने करुं ऐसा नियम करे, तथा रोगादिकके कारण किसी औषधिसें कोइ अजक्ष खाना पडे, तिसकी जयणा रक्खे, तथा बत्तीस अनंतकाय तो सर्वथा निषेध हें, तोजी रोगादि कारणसें औषधिमें खानी पके, तिसकी जयणा रक्खे, तथा अजाण पणे किसी वस्तुमें मिली हुइ खानेमें आ जावे, तो तिसकी जयणा इति बावीश अजक्ष्य स्वरूपं.

अथ चौदह नियमका विवरण लिखते हें. गाथा ॥ सच्चित्तदव्वविगइ, वाणेह तंबोल वच्छ कुसुमेसु ॥ वाहण सयण विलेवण, बंजदिसि न्हाणजत्तेसु ॥ १ ॥ अस्यार्थः—श्रावकके जावजीव पांच अणुव्रतमें इछा परिमाण सो कोइ आगेंकी अनेक तरेंकी कर्म परिणतिका संजव करके अपणे निर्वाह साम र्थ्यका उदय अतिडुस्तर विचारके इछा परिमाणसें बहुत वस्तुखुल्ली रक्खी हे, तिनमेंसें फेर नित्यका आश्रव निवारनेके वास्ते संक्षेप करणार्थे चौदह नियमका धारण दिन प्रत्यें रखनां चाहियें, तिसका स्वरूप कहते हे.

प्रथम सचित्त परिमाण. सो मुख्यवृत्ती करके तो श्रावककों सचित्त कों त्याग करणां चाहियें, क्योंकि अचित्त वस्तुके खानेमें चार गुण हें, प्रथम तो अप्राशुक जलादिकका पीना वर्ज्जनेंसें, सर्व सचित्त वस्तुका त्याग हो जाता है, जहां तक अचित्त वस्तु न होवे, तहां तक मुखमें प्रक्षेप न करे, डूसरा जीव्हा इंद्रिय जींती जाती हे, क्योंकि कितनीक वस्तु विना रांधे स्वादवाली होती हैं, तिनका त्याग हूआ. तीसरा अचित्त जलादि पीनेसें काम चेष्टा मंद हो जाती हे, अरु चित्तमें ऐसा खटका हरहमेश रहता है, कि मेरेकूं मतकजी सचित्त वस्तु खानेमें आ जावे? चौथा जलादिक ड्रव्य अचेतन करनेमें जीवहिंसा हूइ है, सोतो कर्मबंधनका कारण बन चूकी, परंतु जो क्षण क्षणमें असंख्य (अनंत) जीवोंकी उत्पत्ति होती थी, सो मिट गइ तिनकी हिंसा न होवेगी, अरु जो कोइ मूढ मति अपनी मनःकल्पनासें ऐसा विचार करे कि अचित्त करनेमें षट् कायके जीवोंकी हिंसा होती है, अरु सचित्त जलादिक पीनेंमें तो एक जलादिककी हिंसा हैं, इस वास्ते सचित्तका त्याग न करनां चाहियें. ऐसा विचारके सचित्त त्यागे नहीं, सो मूर्ख जिनमतके रहस्यकों नहीं

जानता, क्योंकि संचित्तके त्यागनेसें आत्मदमनता, औत्सुक्य निवारण तो, विषय कषायकी मंदता होती है, अरु जिसमें स्वदयागुण बहुत है, सोजी वो नहीं जानते इस वास्ते सचित्त त्यागनेमें बहुत लाज है.

२ दूसरा द्रव्य नियम. सो धातुका वा शिला, काष्ठ, मट्टीका पात्र प्रमुख तथा अपणी अंगुली प्रमुख विना जो मुखमें खावे सो द्रव्य कहते हैं, "परिणामांतरापन्नं द्रव्यमुच्यते" तिनमें खीचमी तो मोदक, पापम, वमा प्रमुख बहुत द्रव्यसें बनते हैं, तोजी परिणामांतरसें एकही द्रव्य है तथा एकही गेहूंकी बनी, रोटी, पोली, घूंगरी, बाटी प्रमुख है, तोजी यह सर्व जिन्न द्रव्य हैं, क्योंकि नामांतर स्वादांतर रूपांतर परिणामांतरसें द्रव्यांतर हो जाते हैं, तथा कोइक आचार्य और तरेंजी द्रव्यका स्वरूप कहते हैं, परंतु जो उपर लिखा है, सो बहुत वृद्ध आचार्योंको यही सम्मत है. इस वास्ते द्रव्योंका परिमाण करे कि आजमें इतने द्रव्य खाऊंगा!

३ तीसरा विगय नियम. सो विगय दश प्रकारका है, तिनमें १ मधु,२ मांस, ३ माखन, ४ मदिरा, यह चार तो महाविगय हैं, इन चारोंका त्याग तो बावीश अजक्षमें लिख आये है, शेष छे विगय रही, तिसका नाम कहते हैं. १ दूध, २ दही, ३ घृत, ४ तैल, ५ गुल, ६ सर्वजातका पकान्न, इस छे विगयमेंसें नित्य एक, दो, तीनादि विगयका त्याग करे, अरु एकेक विगयके पांच पांच निवीताजी विगयके साथ त्यागनां चाहियें, जे कर निवीता त्यागनेकी मनमें न होवे, तब प्रत्याख्यान करनेके अवसरमें मनमें धारे कि मेरे विगयका त्याग है, परंतु निवीताका त्याग नहीं.

४ चौथा उपानह. सो जूता पहिरनेका नियम करे, पगरखी, खडावां, मोजा, बूट, प्रमुख सर्वका नियम करे, क्योकि यह सर्व जीवहिंसाके अधिकरण हैं, तिनमें श्रावकने जिनपूजादि कारण विना खडावां तो कदापि नही पहरनी, क्योंकि इनके हेठ जो जीव आ जाता है, वो जीता नहीं रहता है, अरु गृहस्थ लोकोंकों जूते विना सरता नहीं इस वास्ते मर्यादा कर लेवे, फेर दूसरेके जूतेमें पग न देवे जूल चूक हो जावे तो आगार.

५ पांचमा तंबोल. सो चौथा स्वादिम नामा आहार है, उसका नियम करे, उसमें पान, सोपारी, लवंग, एलायची, तज. दारचीनी, जातिफल, जावंत्री, पीपलामूल, पीपर, प्रमुख करियाणेकी चीज, जिस्सें मुख शुद्ध हो

जावे, परंतु उदर नरण न होवे, तिसकों तंबोल कहते हैं. तिसका परिमाण करे

६ छठा वस्त्र नियम है. सो पुरुषके पांचो अंगोके वस्त्रोंका वेष पहरनेका तिसकी संख्या करे. कि आजके दिनमें मेरेकों इतने वेष रखने हैं, तथा इतने खुल्ले वस्त्र उढने है, तथा रात्रिकों पहेरनेका वस्त्र तथा स्नान समय पहरनेका वस्त्रकी वेषमे गिणती नहीं तथा समुच्चय वस्त्रकी संख्या रख लेवे, अजाण पणे नेल संनेल हो जावे तो आगार.

७ सातमां फूलोंके नोगका नियम करे, सो मस्तकमें रखनेवाले, अरु गले में पहरने वाले, तथा फूलोंकी शय्या, फुलोंका तकीया, फुलोंका पंखा, फुलोंका चंद्रवा, जाली प्रमुख जो जो वस्तु नोगमें आवे, फुलकी छडी सेहरा, कलंगी, अरु फूल जो सूंघनेमें आवे, तिनका तोल परिमाण रखनां.

८ आठमा वाहन नियम करे, सो रथ, गाडी, घोडा, पालखी, उंट, बलद, नाव, प्रमुख जिसके उपर बैठके जहां जाना होवे, तहां जावे, सो वाहन सर्व तीन तरेंका है, १ तरता, २ फिरता, ३ उडता, तिनकी संख्याका नियम करे कि इसतरेंकी अस्वारीमें आज चढनां.

९ नवमां शयन शय्याका नियम करे. सो खाट, चौंकी, पाट, तखत, खुरसी, पालकी, सुखासन प्रमुख जितनें रखने होवे सो मनमें धार लेवे.

१० दशमां विलेपनका नियम करे, सो नोगके अर्थे केसर, चंदन, चोवा अतर, फूलेल, गुलाबादिक जो वस्तु अंगके लगानी होवे, तिसका नाम मनमें धार लेवे, तथा अंगलूहणाजी इसीमें रख लेनां इसमें इतना विशेष है कि देवपूजा, देवदर्शन, इत्यादि धर्म करणी करतां हाथमे धूप, अगर वत्ती लेनी पडे, तथा अपणें मस्तकमें तिलक करनां पडे, तथा नगवानकी प्रतिमाकों तिलक करनां पडे, तिसका श्रावककों नियम नहीं है.

११ इग्यारवां ब्रह्मचर्यका नियम करे, सो दिनमे अरु रात्रिमें इतनी वार स्त्रीसें मैथुन सेवनां, उपरांत स्त्रीसेंनी नहीं सेवनां, अरु हास्य विनोद आलिंगन चुंबनादिक करनेका नांगा राखे.

१२ बारहवां दिशिका नियम करे, सो अमुक दिशिमें आज मेंने इतने कोस उपरांत नहीं जानां, इसमें आदेश, उपदेश, माणस नेजना, चिठी लिखनी, ये सर्व नियम आ गये, जैसें पाल सके, तैसे नियम करे.

१३ तेरहवां स्नानका नियम करे, सो आजके दिनमें तेलमर्दन पूर्वक तथा

विनमर्दनपूर्वक कितनी वखत स्नान करनां, सो धार लेवे, इसमें रेक जाके वास्ते नियमसें अधिक स्नान करनां पडे, तो अतजंग नहीं.

१४ चौदहवां जात पाणीका नियम सो चार आहारमेंसुं खादिम तो तंबोलके नियममें परिमाण रक्खा है, शेष तीन आहार हैं, तिनमें प्रथम अशन, सो जात, रोटी, कचौरी, सीरा प्रमुख, तिसका परिमाण करे, कि आजके दिनमें इतना सेर मेरेको खाना है उपरांत त्याग है. जब घरमें बहुत परिवार होवे तिसके वास्ते बहुत अशनादि कराने पडे, तिनकी जयणा रक्खे, तथा औरोंके घरमें पंचायत जीमें तहां जाना पडे, जहां बहुत आदमीऊंकी रसोई बना रक्खी है, उसका दूषण नियम धारीको नहीं, क्योंकि नियम धारीने तो अपणेही खानेकी मर्यादा करी है, परंतु न्यातिके खानेकी मर्यादा नहीं करी है, इस वास्ते अपणे खानेका परिमाण करे कि इतने सेर उपरांत में आज नहीं खाऊंगा, तथा दूसरा पाणी तिसके पीनेका परिमाण करे, कि इतने कलसो उपरांत पाणी मैंने आज नहीं पीनां, तथा तीसरा खादिम, सो मिठाई अथवा मिष्टान्न मोदकादिक तिनका परिमाण करे, यह चौदह नियम हैं, इहां अधिक जाव वाला श्रावक होवे, सो सचित्तादि परिमाणमें द्रव्यका परिमाण जूदा जूदा नाम लेकर रक्खे, तो बहुत निर्जरा होवे ॥ इति चौदह नियमका स्वरूप संपूर्ण ॥

अथ पंदरा कर्मादानका स्वरूप लिखते हैं. यह पंदरह व्यापार श्रावकों निषेध हैं, सो कारणां नहीं, क्यों कि इनके करणेसें बहुत पाप लगता है, जे कर श्रावककी आजीविका न चलती होवे तो परिमाण कर लेवे सो पंदराकर्मादानका नाम कहते हैं.

१ प्रथम इंगालकर्म, सो कोयले बना कर वेचने. इंट बनाकर वेचने, जाडे खिलोने बनापका करकें वेचे, लोहारका कर्म, सोनारका कर्म, बंगडीकार, मीलकार, कलाल, जडीयारा, जडभूंजा, हलवाइ, धातुगालक, इत्यादि जो व्यापार अग्निकरकें होवे, सो सर्व इंगालकर्म हैं. इसमें पाप बहुत लगता है, अरु लाज थोडा होता है, इस वास्ते यहकर्म श्रावक न करे.

२ दूसरा वनकर्म, सो छेद्या अनछेद्या वन वेचे, बगीचेके फल फूल वेचे. फल, फूल, कंदमूल, तृण, काष्ठ, लकडी, वंशादिक वेचे. तथा जो हरि वनस्पति वेचे, यह सर्व वनकर्म है.

३ तीसरा साकीकर्म सो गाडी, बहिल तथा असवारीका रथ, नावां, जहाज, तथा हल, दंताल, चरखा, घाणीका अंग, तथा धूंसरा, चक्की, उखली, मूशल, प्रमुख बना करके वेचे, यह सर्व शकटकर्म हे.

४ चौथा भाडीकर्म, सो गाडा, बलद, ऊंट, भेंस, गधा, खच्चर, घोडा नाव, रथ प्रमुखसें दूसरोंका बोझ वहे भाडे करी आजीविका करे.

५ पांचमा फोडीकर्म, सो आजीविका वास्ते कूप, बावडी, तलाव, खोदावे, हल चलावे, पत्थर फोडावे, खान खोदावे, इत्यादिक स्फोटिक कर्म हे. इन पांचों कर्मोंमें बहुत जीवोंकी हिंसा होती हे. इस वास्ते इन पांचोंको कुकर्म कहते हे. अब पांच कुवाणिज्य लिखते हे.

१ प्रथम दंतकुवाणिज्य, सो हाथीका दांत, उल्लूके नख, जीभ, कलेजा, पक्षीयोंका रोम तथा गायका चमर, हरणके सींग, बारासिंगेके सींग, कृम जिस्सें रेशम रंगते हे, इत्यादिक जो त्रस जीवका अंगोपांग वेचना हे. सो सर्व दंतकुवाणिज्य हे. जब इन वस्तुओंके लेने वास्ते आगरमें जावे, तब भिल्लादिक लोक तत्काल हाथी, गेंडा, प्रमुख जीवोंकी हिंसामें प्रवर्त्त होते हें, महा पाप अनर्थ करे, तहां जानेसें अपणा परिणामभी मलिन हो जाते हें, कदाचित् लोभपीडित हो कर भिल्ल व्याधोंको कहना पडेकि, हमको मोटा भारी दांत चाहीता हे, तब वो लोक तत्काल हाथीको मारके वैसा दांत ल्यावेंगे, इस वास्ते जे कर वस्तु लेनी पडे, तब व्यापारीके पाससें लेवे, परंतु आगरमें जाकर न लेवे, क्योंकि आगरमें जा कर एक चमर लेवे, तो एक गाय मरे इस वास्ते विचार करके वाणिज्य करे. यह प्रथम दंत कुवाणिज्य हे.

२ दूसरा लाखकुवाणिज्य, सो लोहा, धावडी, नील, सज्जीखार, साबन, मनशिल, सोहागा, इत्यादि, तथा लाख, ये सर्व लाख कुवाणिज्य हे. प्रथम तो त्रस जीवोंका समूहहीसें लाख बनती हे. अरु पीछे जब रंग काढते हें, तब तिसको अनसें सनाते हें. तब त्रस जीवकी उत्पत्ति होती हे, अरु महा दुर्गंध रुधिर सरीखा वर्ण दीखता हे, तथा धावडीमें त्रस जीव उपजते हें, कुंथुयेभी बहुत होते हें. अरु यह मदिरेके अंग हे, तथा नीलको जब प्रथम सडाते हें. तब त्रस जीव उत्पन्न होते हें; पीछेभी नीलके कुंडमें त्रसजीव बहुत उत्पन्न होते हे, अरु नीला वस्त्र पहि

रनेसें उसमें जू लीखादि त्रसजीव उत्पन्न होते हैं, तथा हरताल मनसिल पीसती वखत जो यत्न न करे, तो मक्खी प्रमुख अनेक जीव मर जाते हैं.

३ तीसरा रस कुवाणिज्य. सो मदिरा, मांस, इत्यादि वस्तुका व्यापार महा पापरूप है, तथा दूध, दहीं, घृत, तेल, गुरु, खांड प्रमुख जो ढीली वस्तु है, इसका जो व्यापार करनां सो रसकुवाणिज्य है. इसमें अनेक जीवोंकी घात होती है. वास्ते यह व्यापार श्रावक न करे.

४ चौथा केशकुवाणिज्य है. सो द्विपद जो मनुष्य, दास, दासी प्रमुख, खरीद कर वेचनें, तथा चौपद जो गाय, घोडा, भैंस प्रमुख खरीदके वेचनें तथा पंखीयोंमें तीत्तर, मोर, तोता, मैनां, वटेरा प्रमुख वेचे, इस वाणिज्यमें पाप वहुत है. इस वास्ते यह व्यापार श्रावक न करे.

५ पांचमा विष कुवाणिज्य. सो शंखीया ( सोमल ) वछनाग, अफीम, मनसिल, हरताल, चरस, गांजा प्रमुख तथा शस्त्र जो धनुष, तलवार, कटारी, छुरी, वरछी, फरसी, कुहाडी, कुशी, कुद्दाल, पेसकवज, बंदूक, ढाल, गोली, दारु, वक्तर, पाखर, जिलम, तोप प्रमुख जिन करकें संग्राम करते हैं, तथा हल, मूशल, उखल, दंताली, कर्वत, दात्री, गोला, हवाइ, पटाका, कुहक शतघ्नी प्रमुख सर्व हिंसाईका अधिकरण है. इनका जो व्यापार करनां, सो सव विषवाणिज्य है, इसमें वहुत हिंसा होती है, ये पांच कुवाणिज्य हैं. अव पांच सामान्य कर्म कहते हैं.

१ प्रथम यंत्रपीलन कर्म. सो तिल सरसों, इक्षुआदि पीलाय करकें वेचना, यह सर्व जीवहिंसाके निमित्तरूप यंत्रपीलन कर्म है.

२ दूसरा निर्लांछन कर्म. सो वैल घोडाकों खस्सी करणां, घोडे, वलद, ऊंट प्रमुखकों दाग देनां, कोतवालकी नौकरी, जेलखानेका दरोगा ठेकालेनां, मसूल इजारे लेनां, चोरोंके गाममें वास करनां, इत्यादि जो निर्दयपणेका काम है, सो सर्व निर्लांछन कर्म है.

३ तीसरा दावाग्निदान कर्म. सो कितनेक मिथ्यादृष्टि अज्ञानी जीव धर्म मानके वनमें आग लगा देते हैं, वो अपने मनमें जानते हैं कि नवा घास उत्पन्न होवेगा तव गौ चरेंगी, जिह्वादिक लोक सुखसें रहेंगें, अन्न उपजेगा, इत्यादि कार्य अज्ञानपणेसें धर्म जाणके करे, आग लगानेसें लाखो जीव मरजाते हैं, इस वास्ते आग न लगानी चाहियें.

गोंकें ऊपर धर्मचक्रतीर्थ स्थापन कराये, वो धर्मचक्र तीर्थ, विक्रमराजा तक तो रहा, पीछें जब पश्चिमदेशमें, नवे मतमतांतर खडे हूए, तबसें वो तीर्थ नष्ट हो गया.

तद्पीछें श्रीऋषभदेवजी वाल्हीक, जोनक, अंबं, इल्लाक, सुवर्णभूमि, पल्लवकादि देशोमें विचरने लगे. तहां जिनोंनें श्रीऋषभदेवजीका दर्शन करा वो तो सब भद्रक स्वभाव वाले हो गये, अरु शेष जो रहा, वो सब म्लेछ, निर्दयी अनार्य हो गये, अनेक कल्पानाके मत मानने लगे, उनका व्यव हार और तरेंका बन गया.

जब श्रीऋषभदेवकों एक हजार वर्ष व्यतीत हूए तब विहार करकें विनी तानगरीके पुरिमताल नामा बागमें आये, तब बड़ वृक्षके हेठ, फागुन वदि एकादशीके दिन तीन दिनके उपवासी थे, तहां पहिले प्रहरमें केवलज्ञान अर्थात् भूत, भविष्यत् वर्त्तमानमें सर्व पदार्थोंके जानने देखने वाला आत्म स्वरूप रूप केवलज्ञान प्रगट हूआ, तब चौशठ इंद्र आए, देवताओंनें सम वसरण बनाया, तीन गढ चारों दरवाजे इत्यादि समवसरणकी रचना करी, एकैक दिशामें तीन तीन दरवाजे बनाये, मध्यभागमें मणिपीठिका अर्थात् चौंतरा बनाया, तिसके मध्यभागमें अशोकवृक्ष रचा, तिसके हेठ दरवाजों के सन्मुख चारों दिशोंमें चार सिंहासन रचे, तिसमें पूर्वके सिंहासन ऊपर श्रीऋषभदेव अर्हंत बिराजमान हुए, अरु शेष तीनो सिंहासनो ऊपर श्रीऋषभदेव सरीखे तीन बींब स्थापन करे, तब जिस दरवाजेसें कोइ आवे, वो तिस पासेही श्रीऋषभदेवजीकों दीखते थे, इसी वास्ते जगत्में चार मुख वाला श्रीभगवान् ऋषभदेवजी ब्रह्माके नामसें प्रसिद्ध हूआ, ध नंजयकोशमें श्रीऋषभदेवजीका नाम ब्रह्मा लिखा है.

जब श्रीऋषभ देवजीकों केवलज्ञान उत्पन्न हूआ, तब भरत राजा श्रीऋषभदेवजीकों केवली सुन कर सकल परिवार संयुक्त समवसरणमें वं दना करनेंकों अरु उपदेश सुननेकों आया, उहां श्रीऋषभदेवजीका उप देश सुन कर भरत राजाके पांच सौ पुत्र अरु सात सौ पोते तथा ब्राह्मी ऋषभदेवजीकी बेटी औरभी अनेक स्त्रीयोंने दीक्षा लीनी, मरुदेवीजी तो भगवान्के छत्रादि देखकें तथा वानी सुनकें केवली हो कर मोक्ष हो गइ, तथा भरतके बडे पुत्रका नाम ऋषभसेन पुंडरीक था, वो सोरठदेशमें

धुओंकों दे देता था. एकदा समय मरीची मांदा (रोग ग्रस्त) हूआ, तब विचार किया कि मैं तो असंयती हूं, इस वास्ते साधु मेरी वैयावृत्त नहीं करते हैं, अरु मुझे करानीभी युक्त नहीं है, तो कोइ चेलाभी मुझे वैयावृत्त वास्ते करनां चाहियें, तिस कालमें श्रीऋषभदेवजी निर्वाण हो गये थे, पीछें एक कपिलनामक राजाका पुत्र था, सो मरीचीके पास धर्म सुननेकों आया, तब मरीचीनें उसकों यथार्थ साधुका लिंग आचार कहा, तब कपिलने कहा तो तेरा लिंग विलक्षण क्यों कर है? तब मरीचीने कहा कि मैं साधु पणा पालने समर्थ नहीं हूं, इस वास्ते मैं यह लिंग निर्वाहके वास्ते स्वकपोलकल्पित बनाया है, तब कपिलने कहा कि मुझे श्री ऋषभदेवके साधुओंका धर्म रुचता नहीं है, तुम कहो. तेरे पासभी कुछ धर्म है, या नहीं है? तब मरीचीने जानां, यह भारीकर्मी जीव है; मेराही शिष्य होने योग्य है, इस लोभसें मरीचीने कह दीया कि वहांभी धर्म है, अरु मेरे पासभी कछुक धर्म है, यह सुन कर कपिल मरीचिका शिष्य हो गया, यह कपिल मुनिकी उत्पत्ति है. उस वखत मरीचीके पास तथा कपिलके पास कोइभी पुस्तक नहीं था, निःकेवल जो कुछ आचार मरीचीने कपिलकों बता दीया. सोइ आचार कपिल करता रहा, मरीचीनें उत्सूत्र भाषण करनेसें एक कोटाकोटी सागरोपम लग संसारमें जन्ममरणकी वृद्धि करी, मरीचि तो काल कर गया. अरु पीछेंसें कपिल ग्रंथार्थ ज्ञान शून्य मरीचीकी बताइ हूइ रीति ऊपर चलता रहा, उस कपिलका आसुरीनामा शिष्य हूआ, कपिलने आसुरीकोंभी आचार मात्रही मार्ग बतलाया, कपिलने औरभी बहुत शिष्य बनाये. उनके प्रेममें तत्पर थका मरके ब्रह्मनामक पांचमे देवलोकमें देवता हूआ, तब उत्पत्तिके अनंतर अवधिज्ञानसें देखा, कि मैंनें क्या दानादि अनुष्टान करा है? जिस्सें मैं देवता हूआ हूं. तब अवधिज्ञानसें ग्रंथज्ञानशून्य अपणे आसुरी नामा शिष्यकों देखा, तब विचार करा कि मेरा शिष्य कुछ नहीं जानता? इसकों कुछ तत्त्व उपदेश करूं? ऐसा विचार कर, कपिल देवता आकाशमें पंचवर्णके मंडलमें रहकर तत्त्वज्ञानका उपदेश करता भया कि अव्यक्तसें व्यक्त प्रगट होता है. तिस अवसरमें षष्टितंत्र शास्त्र. आसुरीने बनाया. तिसमें ऐसा कथन करा कि, प्रकृतिसें महान् होता है, अरु महा

नूसें अहंकार होता है, अहंकारसें गण षोमश होता है, तिस शमेंसूं पंचतन्मात्रोंसें पांच नूत इत्यादि स्वरूप पूर्वे यही ग्रंथमें मतविषे लीख आये हें, उहांसें जान लेनां. पीछें इनकी संप्रदायमें नामी ख नामा आचार्य हूआ, तवसें इस मतका नाम सांख्यमत प्रसिद्ध हुआ, वास्तवमें सर्वपारिव्राजक संन्यासीयोंके लिंग आचारादि धर्मका मूल मरीचि हूआ, इन सांख्यमतका तत्त्व अवनी जगवन्नीता तथा नागवतादि ग्रंथोंमें तथा सांख्यमतके शास्त्रोंमें प्रचलित है, एक जैनमतके विनां सर्वमतोंकी जम इस्सें समऊनी चाहियें.

जब श्रीरुषजदेवजीकों केवलज्ञान उत्पन्न हूआ था, उसीदिन जरत राजाकी आयुधशालामें चक्ररत्न उत्पन्न हूआ, तब जरतने जरत क्षेत्रके उहां खंमोंमें राज वनाया, अपनी आज्ञा मनाइ, इसी वास्ते इसका नाम जरत खंम प्रसिद्ध हूआ.

जब जरतने अपने छोटे जाइयोंकों आज्ञा मनाने वास्ते दूत नेजा, तब तिनोंनें विचार करा कि राज्य तो हमकों हमारा पिता दे गया है, तो फेर हम जरतकी आज्ञा क्यों कर माने? चलो पितासें कहें, जे कर अपना पिता श्रीरुषजदेवजी कहेंगे, कि तुम जरतकी आज्ञा मानो, तब तो हम आज्ञा मान लेवेंगे, जे कर हमारा पिता कहेगा लमो, तो हम लमेंगे, ऐसा विचार करकें कैलास पर्वतके ऊपर श्रीरुषजदेवजीके पास गये, तब रुषन देवजीनें उनके मनका अजिप्राय जान कर उनकों उपदेश करा, जो उपदेश करा था, सो श्रीसूत्रकृतांग सूत्रके दूसरे वैतालीय अध्ययनमें लिखा है, तब तो उपदेश सुन कर अठानवे (९८) पुत्रोंनें दीक्षा ले लीनी, सर्व जगह छोम दीये, इस वार्त्तामें जरतकी अपकीर्त्ति हूइ, तब जरत चक्रवर्त्ती पांच सौ गाडे पक्वान्नके ले कर समवसरणमें आया, और कहने लगा कि, मैं अपने जाइयोंकों जोजन कराउंगा, और मेरा अपराध क्षमा कराउंगा, तब श्रीरुषजदेवजीने कहा कि, ऐसा आहार साधुओंकों लेनां योग्य नहीं, तब जरत मनमें वमा उदास हूआ, जरतने कहा अब मैं यह आहार, किसकों देउं? तब शक्र (इंद्रने) कहा कि, जो तेरेसें गुणोमें अधिक होवे, तिनकों यह जोजन देवो, तब जरतने मनमें विचार करा कि मेरेसें गुणाधिक तो श्रावक हें, तब जरतने बहुत गुणवान श्रावकोंकों वो जोजन

जिमाया, और उन श्रावकोंको भरतजीनें कह दीया कि तुम सर्व मिल कर प्रतिदिन अर्थात् रोजकी रोज मेराही भोजन करा करो. खेति वाणि ज्यादि कुछ काम मत करा करो, निःकेवल स्वाध्याय करनेमें तत्पर रहो, भोजन करकें मेरे महिलोंके दरवाजे आगें निकट बैठकें तुमने ऐसे कहना कि "जितो भवान् वर्द्धते भयं तस्मान्माहन माहनेति" तब वे श्रावक ऐसेंही करते हूये, अरु भरत राजा तो भोगविलासोंमें मग्न रहता था, परंतु जब तिनका शब्द सुनता था, तब मनमें विचारता था, कि किसने मुझे जींता है ? तब विचार करा कि क्रोध, मान, माया अरु लोभ, इन चार कषायोंने मुझे जींता है, तिनोंसेंही भयकी वृद्धि होती है, ऐसा विचार करनेसें भरतकों बडा भारी वैराग्य उत्पन्न होता था, इस अवसरमें रसोइ जीमणे वाले श्रावक बहुत हो गये. जब रसोइदार रसोइ करने समर्थ न रहा, तब भरत महाराजकों निवेदन करा कि, मैं नहीं जान सका, जो इनमें श्रावक कौन है, और कौन नहीं है ? तब भरतने कहा तुम पूछकें उनकों भोजन दिया करो, तब रसोइ करनेवाले उनकों पूछने लगे कि, तुम कौन हो? वे कहने लगे, हम श्रावक हैं. फेर तिनोंकों पूछा कि श्रावकोंके कितने व्रत है? तब तिनोनें कहा हमारे पांच अणुव्रत हैं, अरु सात शिक्षा व्रत हैं, इस तरेंसें जब जाना कि यह श्रावक ठीक है, तब उनकों भरत महाराजके पास ल्याये, भरतने उनके शरीरमें काकणी रत्नसें तीन तीन रेखाका चिन्ह कर दीया, अरु छठे महिने अनुयोग परीक्षा करते रहे, वे सर्व श्रावक ब्राह्मणके नामसें प्रसिद्ध हूये, क्योंकि जब भरत महाराजके दरवाजे आगें वे माहन माहन शब्द वार वार उच्चारन करते थे, तब लोक उनकों माहन कहने लग गया, जैनमतके शास्त्रोंमें प्राकृत भाषामें अबभी ब्राह्मणोंकों माहन करकें लिखा है. अरु जो संस्कृती ब्राह्मण शब्द है, वो प्राकृत व्याकरणसें बंभण और माहणके स्वरूपसें सिद्ध होता है, श्रीअनुयोगद्वार सूत्रनें ब्राह्मणोंका नाम "वुड्डसावया" अर्थात् बडे श्रावक ऐसा लिखा है यह सर्व ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति है, अरु सो ब्राह्मण अपणे बेटोंकों साधुओंकों देते हूये; जिनोने प्रव्रजा न लीनी वे श्रावक व्रतधारी हूए. यह रीति तो भरतके राज्यमें रही.

पीछें जरतका बेटा आदित्ययश हूआ, अर्थात् सूर्ययश जिसके संतान वाले जरत क्षेत्रमें सूर्यवंशी कहे जाते हें,अरु बाहुबलीका बडा पुत्र चंद्रयश था. तिसके संतानवाले चंद्रवंसी कहे जाते हें. श्री रूषजदेवजीके कुरु नामा पुत्रके संतान सब कुरुवंशी कहे जाते हें. जिनमें कौरव पांमव हूये हें.

जब जरतका बडा बेटा सूर्ययश सिंहासन पर बेठा, तब तिसके पास काकणी रत्न नहीं था, क्योंकि काकणी रत्न, चक्रवर्त्तीके शिवाय और किसी पास नहीं होता हे, इस वास्ते सूर्ययश राजानें ब्राह्मण श्रावकोंके गलेमें सुवर्णमय यज्ञोपवीत करवा दीयें जनेउ इतिजापा तथा जोजन प्रमुख सर्व जरत महाराजकी तरें देता रहा, जब सूर्ययशका बेटा महायश गद्दी पर बेठा, तब तिसने रूपेके यज्ञोपवीत बनवा दीये, आगें तिनोंकी संतानोंनें पंचरंगे रेश्मी पटसूत्र मय यज्ञोपवीत बनाते रहे, आगें सादे सूतके बनाये गये, यह यज्ञोपवीतकी उत्पत्ति हे.

जरतके आठ पाट तक तो ब्राह्मणोंकी नक्ति जरतकी तरें करते रहे पीछें प्रजाजी ब्राह्मणोंकों जोजन कराने लगे, तब सर्व जगे ब्राह्मणपूजनीक समझे गये, आठमा तीर्थंकर श्रीचंद्रप्रज स्वामीके वखत तक सर्व ब्राह्मणव्रतधारी, जैनधर्मी श्रावक रहे, अरु श्रीचंद्रप्रज जगवान्के पीछें कितनाकि काल व्यतीत जये, इस जरत खंममें जैनमत अर्थात् चतुर्विधसंघ और सर्व शास्त्र विछेद हो गये, तब तिन ब्राह्मणाजासोंकों लोक पूछने लगे कि धर्मका स्वरूप हमकों बतलाउ, तब तिनोने जो मनमें माना, और अपणा जिसमें लाज देखा सो धर्म बतलाया, अनेक तरेंके ग्रंथ बनाते रहे.

जब नवमे श्रीसुवीधिनाथ पुष्पदंत अरिहंत हूए, तिनोने जब फेर जैन धर्म प्रगट करा, तब कितनेंक ब्राह्मणाजासोंने न माना, स्वकपोलकल्पित मतहीका कदाग्रह रक्खा, साधुओंके द्वेषी बन गये, चारों वेदोंका नामजी बदल दीया,अरु उन वेदोंमें मतलबजी औरका और लिख दीया.

अब चारों वेदोंकी उत्पत्ति लिखते हें. जब जरतराजाने ब्राह्मणोंकों पूजा, तब दूसरा लोकजी ब्राह्मणोकों बहुत तरेका दान देने लग गये, तब जरत चक्रवर्त्तीने श्रीरूषजदेवजीकी उपदेशानुसार तिन ब्राह्मणोंके स्वाध्याय करने वास्ते श्रीआदीश्वर रूषजदेवजीकी स्तुति और श्रावकके धर्मका स्वरूपगर्जित ऐसे चार आर्यवेद रचे, तिनके यह नाम रक्खे १

संसारदर्शन वेद, २ संस्थापनपरामर्शन वेद, ३ तत्त्वावबोध वेद, ४ विद्या प्रबोध वेद, इन चारोंमें सर्वनय, वस्तुके कथन संयुक्त तिन ब्राह्मणोंकों पढाये, तब वे ब्राह्मण, अरु पूर्वोक्त चार वेद, आठमे तीर्थंकर तक यथार्थ चले आये, परंतु जब आठमे तीर्थंकरका तीर्थ विछेद हूआ, तद्पीछें, तिन ब्राह्मणाभासोनें धनके लोभसें तिन वेदोंमें जीवहिंसा आदिकी प्ररूपणा करकें उलट पुलट कर माले, जैनधर्मका नामभी वेदोमेंसें निकाल दीया, बलकि अन्योक्ति करकें "दैत्यदस्युवेदबाह्य" इत्यादि नामोंसें साधुओंकी निंदा गर्भित १ ऋग्, २ यजु, ३ साम, ४ अथर्व, ये चार नाम कल्पन कर दीये. तिन ब्राह्मणोंमेंसूं जिनोनें तीर्थंकरोंका उपदेश मान्या, उनोनें पूर्ववेदोंके मंत्र न त्यागे, सो आज तक दक्षिण करणाटक देशमें जैन ब्राह्मणोंके कंठ है. ऐसा सुना और देखाभी है, तथा उन प्राचीन वेदोंके कितनेक मंत्र मेरे पासभी हैं. यत उक्तं आगमे ॥ सीरिभरह चक्कवट्टी,आयरिय वेयाणविस्सु उप्पत्ती ॥ माहण पढणछमिणं, कहियं सुहझाण विवहारं ॥ १ ॥ जिणतिछे वुछिन्ने, मिछत्ते माहणेहिं तेठविया ॥ अस्संजयाण पूआ, अप्पाणं काहिया तेहिं ॥ ४ ॥ इत्यादि यहांसें आगें तिनवेदोंकी रचना हिंसा संयुक्त याज्ञवल्क्य, सुलसा, पीपलाद, अरु पर्वत प्रमुखोंने विशेष कर रचना रच दइ, तिसकाभी स्वरूप किंचित् मात्र यहां लिख देते है.

बृहदारण्यक उपनिषद्की भाष्यमें लिखा है, कि जो यज्ञोंका कहनेवाला सो यज्ञवल्क्य तिसका पुत्र याज्ञवल्क्य इस कहनेसेंभी यही प्रतीत होता है, जो यज्ञोंकी रीति प्रायः याज्ञवल्क्यसेंही चली है, तथा ब्राह्मण लोकोंके शास्त्रोंमें लिखा है, कि याज्ञवल्क्यने पूर्वली ब्रह्मविद्या वमके सूर्य पासों नवीन ब्रह्मविद्या सीखके प्रचलित करी, इस्सेंभी यही अनुमान निकलता है, जो याज्ञवल्क्यने प्राचीन वेद छोड दीये, और नवीन बनाये.

तथा श्रीत्रेशठ सलाका पुरुष चरित्र ग्रंथमें आठमे पर्वके दूसरे सर्गमें ऐसा लिखा है, कि काशपुरीमें दो संन्यासिणीया रहती थी. तिसमें एकका नाम सुलसा था, अरु दुसरीका नाम सुभद्रा था, यह दोनोही वेद अरु वेदांगोकी जानकारथी. तिन दोनो बहिनोंने बहु वादीयोंकों वादसें जीता, इस अवसरमें याज्ञवल्क्य परिब्राजक तिनके साथ वाद करनेकों

आया, आपसमें असी प्रतिज्ञा करी कि जो हार जावे, वो लेकी सेवा करे, तब याज्ञवल्क्यने सुलसाकों वादमें जींतके अपनी सेवा करने वाली बनाइ, सुलसाजी रात दिन याज्ञवल्क्यकी सेवा करने लगी. याज्ञवल्क्य अरु सुलसा यह दोनों यौवनवंत (तरुण) थे, इस वास्ते दोनों कामातुर होके भोगविलास करने लग गये, सचतो है कि अग्नि और फूस मिलकें अग्नि क्यों कर प्रज्ज्वलित न होवे? निदान दोनो काम क्रिडामें मग्न होकर काशपुरीके निकट कुटीमें वास करते थे, तब याज्ञवल्क्य सुलसासें पुत्र उत्पन्न हूआ. पीछें लोकोंके उपहासके भयसें उस लडकेकों पीपलके वृक्षके हेठ छोड कर दोनों उठके कहींकों चलें गये, यह वृत्तांत सुभद्रा जो सुलसाकी बहिनथी उसने सुना, तब तिस बालकके पास आइ, जब बालककों देखा, तो पीपलका फल स्वयमेव मुखमें पडेकों चबोल रहा है, तब तिसका नामभी पिप्पलाद रक्खा, और तिसकों अपने स्थानमें ले जाकें यत्नसें पाला, अरु वेदादि शास्त्र पढाये, तब पिप्पलाद बडा बुद्धिमान् हूआ, बहुत वादीयोंका अभिमान दूर करा, पीछें, तिस पिप्पलादके साथ सुलसा और याज्ञवल्क्य यह दोनो वाद करनेकों आए, तिस पिप्पलादनें दोनोकों वादमें जींत लीया, और सुभद्रा मासीके कहनेसें जान गया कि, यह दोनो मेरे माता पिता है. और मुझे जन्मतेकों निर्दय हो कर छोड गये थे, जब बहुत क्रोधमें आया तब याज्ञवल्क्य अरु सुलसाके आगें मातृमेध पितृमेध यज्ञोंकों युक्तिसें सम्यक् रीतिमें स्थापन करकें पितृमेधमें याज्ञवल्क्यकों और मातृमेधमें सुलसाकों मारके होम करा, मीमांसक मतका यह पिप्पलाद मुख्य आचार्य हूआ, इसका वातली नामा शिष्य हूआ, तबसें जीवहिंसा संयुक्त यज्ञ प्रचलित हूए.

याज्ञवल्क्यके वेद बनानेमें कुछभी शंका नहीं, क्योंकि वेदमें लिखा है, 'याज्ञवल्क्येति होवाच' अर्थात् याज्ञवल्क्य असे कहता हूआ, तथा वेदमें जो शाखा है, वे वेदकर्त्ता मुनियोंकेही सबबसें है, इस वास्ते जो आरण्यक शास्त्रमें लिखा है, कि जीवहिंसा संयुक्त जो वेद है, वे सुलसा अरु याज्ञवल्क्यादिकोंने बनाये है, सो सत्य है. क्योंकि कितनीक उपनिषदोंमें पिप्पलादकाभी नाम है, तथा और मुनियोंकाभी कितनेक जगेमें नाम है.

जमदग्नि कश्यप तो वेदोमें खुद नामसें लिखे हैं, तो फेर वेदोंके नवीन होनेमें क्या शंका रहती है ?

तथा लंकाका राजा रावण जब दिग्विजय करनेके वास्ते देशोमें चतुरंग दल ले कर राजायोंकों अपणी आज्ञा मना रहा था, इस अवसरमें नारद मुनि, लाठी, सोटे, और, लात, घुंसयोंका पीटा हूआ पुकार करता हूआ रावणके पास आया, तब रावणने नारदकों पूछा कि तुझकों किसने पीटा है ? तब नारदने कहा कि राजपुर नगरसें मरुत नामा राजा है, सो मिथ्यादृष्टि है, वो ब्राह्मणाभासोंके उपदेशसें यज्ञ करने लगा, होमके वास्ते सौनिकोंकी तरें वे ब्राह्मणाभास अरराट शब्द करते हूए, औसे विचारे पशुओंको यज्ञमें मारते हूए मैंनें देखा, तब मैं आकाशसें उतरकें जहां मरुतराजा ब्राह्मणोंके साथमें बैठा था, तहां आ कर मरुत राजाकों कहा कि यह तुम क्या करने लग रहे हो ? तब मरुतराजाने कहा ब्राह्मणोंके उपदेशसें देवताओंकी तृप्ति वास्ते और स्वर्ग वास्ते यह यज्ञमें पशुओंकी बलिदानसें करता हूं. यह महाधर्म है, तब नारद कहता है, कि मैं वो मरुतराजाकों कहा कि हे राजा जो चारोंवेदोंमें यज्ञ करनां कहा है, वो यज्ञ मैं तुमकुं सुनाता हूं, आत्मा तो यज्ञका यष्टा अर्थात् करनेवाला है, तथा तपरूप अग्नि है, ज्ञानरूप घृत है, कर्मरूपी इंधन है, क्रोध, मान, माया, अरु लोभादि पशु हैं, सत्य बोलनेरूप यूप अर्थात् यज्ञस्तंभ है, तथा सर्व जीवोंकी रक्षा करणी यह दक्षिणा है, तथा ज्ञान, दर्शन, अरु चारित्र, यह रत्नत्रयी रूप त्रिवेदी है. यह यज्ञ वेदका कहा हूआ है. औसा यज्ञ जो योगाभ्यास संयुक्त करे, तो करनेवाला मुक्त रूप हो जाता है, और जो राक्षस तुल्य होकें छागादि मारकें यज्ञ करता है, सो मरकें घोर नरकमें चिरकाल तक महादुःख भोगता है, हे राजा ! तूं उत्तमवंशमें उत्पन्न हूआ है, बुद्धिमान् और धनवान् है, इस वास्ते हे राजन् तूं इस व्याधोचित पापसें निवर्त्तन हो जा, जेकर प्राणीवधसेंही जीवोंकों स्वर्ग मिलता होवे तब तो थोडेही दिनोंमें यह जीवलोक खाली हो जावेगा. यह मेरा वचन सुनकें यज्ञकी अग्निकी तरें प्रचंड हूए होये ब्राह्मण हाथमें लाठी, सोटे, ले कर सर्व मेरेकों पीटने लगे, तब जैसें कोइ पुरुष नदीके पूरसें तरकर दीपमें चला आता है तैसें मैं दौडता हूआ

तेरे पास पहुंचा हूं. हे रावण राजा ! विचारे निरपराधि पशु मारे जाते हैं, तूं तिनकी रक्षा करणेमें तत्पर हो, जैसें में तेरे शरणसें बचा हूं ऐसें तूं पशुओंकोंभी बचा, तब रावण विमानसें उतरके मरुत राजाके पास गया. मरुत राजाने रावणकी बहुत पूजा, भक्ति, आदार, सन्मान करा, तब रावण कोपमें हो कर, मरुत राजाकों ऐसें कहता हूआः–अरे ! तूं नरक का देने वाला यह यज्ञ क्या कर रहा है ? क्योंकि धर्म तो अहिंसारूप सर्वज्ञ तीर्थंकरोने कहा है, सोइ जगत्के हितका करनेवाला है, जब तुमने पशु ओंकों मारके धर्म समझा, तब तुमकों हितकारक क्योंकर होवेगा ? इस वास्ते यह यज्ञ तुमकों दोनो लोकमें अहितकारक है, इसें छोड दो, नहीं तो इस यज्ञका फल तेरेकों इस लोकमें तो में देता हूं, और परलोकमें तुमारा नरकमें वास होवेगा, यह सुन कर मरुत राजाने यज्ञ करनां छोड दीया, क्योंकि रावणकी आज्ञा उस वखत ऐसी भयंकरथी, कि कोइ उसकों उल्लंघन नहीं कर सक्ता था, इस कथानकसें यहभी मालुम हो जाता है, कि जो ब्राह्मण लोक कहते हैं कि आगे राक्षस यज्ञ विध्वंस कर देते थे, सो क्या जाने रावणादि जबरदस्त जैनधर्मी राजाओं पशुवध रूप यज्ञका करणां छुडा देते थे, तबसेंही ब्राह्मणोने पुराणादि शास्त्रोंमें उन जबरदस्त जैनराजाओंकों राक्षसोंके नामसें लिखा हैं ? तथा यहभी सुननेमें आया हैं, कि नारदजीनेंभी मायाके वशसें जैनमत धारके वेदोंकी निंदा करी थी तो क्या जाने ? इस कथानकका यही तात्पर्य लोकोने लिख लीया हो ?

पीछे रावणने नारदकों पूछा कि ऐसा पापकारी पशुवधात्मक यह यज्ञ कहांसें चला है, तब नारदजीनें कहा किः–शुक्तिमती नदीके किनारे उपर एक शुक्तिमती नगरी है सो वीशमें श्रीमुनिसुव्रत स्वामी हरिवंश तीर्थंकरकी औलादमें जब कितनेक राजा व्यतीत होगये, तब अभिचंद्रनामा राजा हूआ, तिस अभिचंद्रराजाका वसुनामा बेटा हूआ, वो वसु महाबुद्धिमान्, सत्यवादी, लोकोंमें प्रसिद्ध हूआ, तिस नगरीमें क्षीरकदंबक उपाध्याय रहता था, तिसके पर्वत नाम पुत्र था, उहां एक तो राजाका बेटा वसु, दूसरा पर्वत और तीसरा में ( नारद ) हम तीनो क्षीरकदंबक उपाध्यायके पास पढते थे, एकदा समय हमतो तीनो जन पाठ करनेके श्रमसें रात्रिकों सो गये थे और उपाध्याय जागता था, हम उत उपर मूंछ

थे तब दो चारण साधु ज्ञानवान्. आकाशमें परस्पर वार्ता करते चले जाते थे. कि यह क्षीरकदंबक उपाध्यायके तीन छात्रोंमेंसु दो नरकमें जा वेंगे अरु एक स्वर्गमें जायेगा, यह मुनियोंका कहनां सुन करके उपाध्या यजी चिंता करने लगा कि जब मेरे पढाये हूये नरकमें जायगे, तब यह मुझको बहुत दुःख है, परंतु इन तीनोंमेंसूं नरक कौन जायगे? और स्वर्ग कौन जायगा? इस बातके जानने वास्ते तीनोकों एक साथ बुलाया, पीछे वो गुरुने इम तीनोंकों एकेक पीठिका कुक्कड दीया और कह दीयाकि इ नकों ऐसी जगेनें मारो जहां कोइभी न देखता होवे! पीछे वसु अरु प र्वत यह दोनो तो शून्य जगाओंमें जाकर दोनो पीठके बनाये कुक्कडोंकों मार ल्याये और में उस पीठके कुक्कडकों ले कर बहूत दूर नगरसें बाहिर चला गया, जहां कोइभी नहीं था, तहां जा कर खडा हूआ, चारों उंर देखनें लगा और मनमें यह तर्क उत्पन्न हूआ, कि गुरु महाराजने तो यह आज्ञा दीनी है, कि हे वत्स यह कुक्कड तूं तहां मारी, जहां कोइ दे खता न होवे, तो यह कुक्कड देखता है, अरु मेंभी देखता हूं, खेचर देखते है. लोकपाल देखते हैं, ज्ञानी देखते हैं, ऐसा तो जगत्में कोइभी स्थान नहीं जहां कोइभी न देखता होवे, इस वास्ते गुरुके कहनेका यही ता त्पर्य है, कि इस कुक्कुडका वध न करनां क्योंकि गुरुपूज्य तो सदा दया वंत और हिंसासें पराङ्मुख हैं, निःकेवल हमारी परीक्षा लेने वास्ते यह आदेश दीया है, तब मेंनें ऐसा विचार करके विनाही मारे कुक्कडेकों लेके गुरुके पास चला आया, और कुक्कडेके न मारनेका सबब सर्व गुरुकों कह दीया, तब गुरुने मनमें निश्चय कर लीया कि यह नारद ऐसे विवेकवाला है, सो स्वर्ग जायगा. तब गुरुजीने मुझकों छातीसें लगाया, और बहुत सा धुकार कहा, तथा वसु और पर्वतभी मेरेसें पीछे गुरुके पास आये, और गुरुकों कहते हूये कि हम कुक्कडाकों ऐसी जगे मारके आये हैं, कि जहां कोइभी देखता नहीं था. तब गुरुने कहा तुम तो देखते थे, तथा खेचर दे खते थे. तब हे पापिष्ठो! तुमने कुक्कड क्यों मारे? ऐसे कह कर गुरुने शोचा कि पर्वत, और वसुके पढानेकी मेहनत मेंनें व्यर्थही करी, में क्या करुं? पानी, जैसे पात्रमें जाता है, वैसाही बन जाता है. विद्याकाभी यही स्वभाव है. जब प्राणोंसे प्यारा पर्वतपुत्र और पुत्रसें प्यारा वसु

यह दोनो नरकमें जायगे तो मुझे फेर घरमें रह कर क्या करणा ऐसे निर्वेदसें क्षीरकदंबक उपाध्यायने दीक्षा ग्रहण करी, साधु हो तिसके पद ऊपर पर्वत बेठा क्योंकि व्याख्या करणेमें पर्वत बडा विचक्षण था ओर में ( नारद ) गुरुके प्रसादसें सर्वशास्त्रोंमें पंडित हो कर अपने स्थानमें चला आया, तथा अजिचंद्रराजाने तो संयम लीया, ओर वसु राजा राजसिंहासन ऊपर बेठा, वसुराजा जगत्में सत्यवादी प्रसिद्ध हो गया अर्थात् वसुराजा जूठ नहीं बोलता हे, ऐसा प्रसिद्ध हो गया, वसु राजानेभी अपणी प्रसिद्धिकों कायम रखने वास्ते सत्य बोलनांही अंगी कार कीया, वसुराजाकों एक स्फटिकका सिंहासन गुप्त पणे ऐसा मिला कि:–सूर्यके चांदणेमें जब वसुराजा उसके ऊपर बेठताथा, तब सिंहासन लोकोंकों बिलकुल नहीं दीख पडताथा, इसी तरें वसुराजा आकाशमें अधर बेठा दीख पडताथा,तब लोकोंमें यह प्रसिद्धी होगइ, कि सत्यके प्रभावसें वसुराजाका सिंहासन देवता आकाशमें थांभे रखते हें, तब सब राजा रंकं वसुराजाकी आज्ञा मानने लग गये, क्योंकि चाहो सच्ची हो चाहो जूठी हो तोभी प्रसिद्धि जो हे सो पुरुषके जयकारी होती हे.

तब एकदा प्रस्तावमें ( नारद ) वो सूक्तिमतीनगरीमें गया, उहां जा कर पर्वतकों देखा तो वो अपणे शिष्योंकों ऋग्वेद पढा रहा है, ओर उसकी व्याख्या करता हे, तब ऋग्वेदमें एक ऐसी श्रुति आई "अजैर्यष्टव्य मिति" तब पर्वतने इस श्रुतिकी ऐसी व्याख्या करी जो अजानाम छागका ( बकरीका ) हे तिनोंसें यज्ञ करनां तिनकों मारके तिनके मांसका होम करनां, तब मेंने पर्वतकों कहा हे भ्राता ! यह व्याख्या तूं क्या भ्रांतिसें करता हे ? क्योंकि गुरु श्रीक्षीरकदंबकने इस श्रुतिकी ऐसें व्याख्या नहीं करी हे, गुरुजीने तो तीन वर्षका धान्य पुराणें जोंका ऐसा अर्थ यह श्रुतिका करा हे, "न जायंतइत्यजा" जो बोनेसें न उत्पन्न होवे, सो अजा, ऐसा अर्थ श्रीगुरुजीने तुमकों ओर हमकों शिखलाया था वो अर्थ, तुमने किस हेतुसें भूला दीया ? तब पर्वतने कहा कि तुमने जो अर्थ करा हे, यह अर्थ गुरुजीने नहीं कहा था, किंतु जो अर्थ मेने करा हे, यही अर्थ गुरुनें कहा था क्योंकि निघंटमेंभी अजा नाम बकरीका ही लिखा हे, तब मेंने ( नारदने ) पर्वतकों कहा कि शब्दोंका अर्थ दो तरेंके होते हें, एक

मुख्यार्थ दूसरा गौणार्थ. तो यहां श्रीगुरुनें गौणार्थ करा था. गुरु धर्मोप देष्टाका वचन और यथार्थ श्रुतिका अर्थ, दोनोंकों अन्यथा करके हे मित्र तूं महापाप उपार्जन मत कर, तब फेर पर्वतने कहा कि अजा शब्दका अर्थ श्रीगुरुजीने मेषका करा है. निघंटमेंभी ऐसेही अर्थ है, इनको उल्लं घन करके तूं अधर्म उपार्जन करता है? इस वास्ते वसुराजा आपणा स हाध्यायी है. तिसकों मध्यस्थ करके इस अर्थका निर्णय करो, जो झूठा होवे तिसकी जीव्हाछेद करणी, ऐसी प्रतिज्ञा कही, तब मैंनेभी पर्वतका कहना मान लीया क्योंकि सांचकों क्या आंच है? तब पर्वतकी माताने पर्वतकों छाना कहा कि हे पुत्र! तूं ऐसा झूठा कदाग्रह मत कर. क्योंकि मैंनेभी इस श्रुतिका अर्थ तीन वर्षका धान्यही सुना है, इस वास्ते तूंने जो जीव्हाछेदकी प्रतिज्ञा करी है, सो अछी नहीं करी. क्योंकि जो विना विचारें काम करता है, वो अवश्य आपदामें पडता है. तब पर्वत कहने लगा कि हे माताजी! जो मैं प्रतिज्ञा करी है, वो अबमें किसीतरेंसेंभी दूर नहीं कर सका हूं, तब माता अपने पर्वत पुत्रके दुःखकी पीडी हूइ दुःखिनी हो कर वसुराजाके पास पहुंची क्योंकि पुत्रके जीवतव्य वास्ते कौन ऐसा है, जो उपाय न करे? जब वसुराजाने अपनी गुरुकी पत्नीकों आता देखा तब सिंहासनसें उठके खडा हूआ, और कहने लगाकि मैंनें आज क्षीरकदंबकका दर्शन करा जो माता तुझकों देखा, अब हे माता! कहो (आज्ञा करो) मैं क्या करुं? और क्या देऊं? तब ब्राह्मणी कहणे लगी कि तूं मुझे पुत्रकी भिक्षा दे क्योंकि विना पुत्रके मैंनें हे पुत्र! धन, धान्य क्या करणां है? तब वसुराजा कहने लगा हे माता! मेरेकोंतो प र्वत पूजने और पालने योग्य है, क्योंकि गुरुकी तरें गुरुके पुत्रके सा यभी वर्त्तना चाहियें. यह श्रुतिका वाक्य है, तो फेर आज किसको का लने क्रोधमें आकर पत्र भेजा है, जो मेरे भाइ पर्वतकों मारा चाहता है? इस वास्ते हे माता? तूं मुझे सर्व वृत्तांत कह दे. तब ब्राह्मणीने अ पणे पुत्रका अज व्याख्यान और जिव्हाछेदनेकी प्रतिज्ञा कह सुनाइ, और कहाकि जो तेंने अपने भाइकी रक्षा करनी है, तो अजा शब्दका अर्थ मेष अर्थात् बकरी बकरा करानां क्योंकि महात्मा जन परोपकारके वास्ते अपने प्राणभी दे देते हैं, तो वचनसें परोपकार करनेंमें तो क्या क

हनां है ? तब वसु राजाने कहा कि हे माताजी में मिथ्यावचन व
बोलुं ? क्योंकि सत्यबोलनेवाले पुरुष जेकर अपणे प्राणभी जा
तोभी असत्य नहीं बोलते हैं, तो फेर गुरुका वचन अन्यथा करए
झूठी साक्षी देणी, इसका तो क्याही कहना है ? तब ब्राह्मणी
यांतो गुरुके पुत्रकी जान बचेंगी, यां तेरा सत्यव्रतका आग्रहही
और मैंभी तुझे अपणे प्राणकी हत्या देऊंगी, तब वसुराजाने लाच
कर ब्राह्मणीका वचन माना, पीछें क्षीरकदंबककी भार्या प्रमुदित ह
अपने घरकों गइ, इतनेहीमें में (नारद) और पर्वत दोनो जने वसुरा
सभामें गये, तब तहां बडे बडे विद्वान् एकिठे सभामें मिले, और
करके सिंहासन ऊपर बैठके वसुराजा सभाके विचमें सभापति बन कर
तब पर्वतने और मैंने अपणी अपणी व्याख्याका पक्ष वसुराजाकों सु
और ऐसाभी कहाकि हे राजन् तूं! सत्य कह दे कि गुरुने इन दो अर्थ
कौनसा अर्थ कहा था ? तब वृद्ध ब्राह्मणोनें कहा है राजा तूं सत्य
जो होवे सो कह दे क्योंकि सत्यसेंही मेघ वर्षता है, और सत्यसेंही दे
सिद्ध होते हैं, सत्यके प्रभावसेंही यह लोक खडा है, और तूं पृथ्वीमें
वादी सूर्यकी तरें प्रकाशक है, इस वास्तेही सत्यही कहनां तुमकों उ
है, और हम इस्सें अधिक क्या कहें ? यह वचन सुनकरभी वसुराजाने
पने सत्य बोलनेकी प्रतिज्ञाकों जलांजली दे कर "अजान्मेषान्गुरु
र्व्यदिति" अर्थात् अजाका अर्थ गुरुने मेष (बकरे) कहे थे, ऐसी साक्ष
सुराजाने कही, तब इस असत्यके प्रभावसें व्यंतर देवताने वसुराज
सिंहासनकों तोडके वसुराजाकों पृथ्वीके ऊपर पटकके मारा, तब तो
राजा मरके सातमें नरकमें गया, पीछें वसुराजाके राज सिंहासन ऊपर व
राजाके आठपुत्र १ पृथुवसु, २ चित्रवसु, ३ वासव, ४ शक्र, ५ विभाव
६ विश्वावसू, ७ सूर, ८ महासूर, ये आठो अनुक्रमसें गद्दी ऊपर बैठे
वो आठोंहीकों व्यंतर देवताओंनें मार दीये, तब सुवसु नामा नवमा पुत्र
हांसें भाग कर नागपुरमें चला गया और दसमा बृहध्ध्वज नामा पुत्र भा
कर मथुरामें चला गया, और मथुरामें राज करणे लगा. इस बृहध्ध्वजके
संतानोंमें यदुनामा राजा बहुत प्रसिद्ध हूआ, इस वास्ते हरिवंशका नाम
छूट गया और यदुवंशी प्रसिद्ध हो गये.

यदु राजाके सूर नामक पुत्र हूआ, तिस सूर राजाके दो पुत्र हूवे, एक वडा शौरी और दूसरा छोटा सुवीर हूआ, शौरि राजा पिताके पीछें वना. शौरिने मथुरांका राज्यतो अपने छोटे जाइ सुवीरकों दे दीया, और आप कुशावर्त्त देशमें जा कर अपणे नामका शौरिपुर नगर वसा कें राजधानी वनाइ, शौरिका वेटा अंधकविष्ण, आदि पुत्र हूआ, और अंधकविष्ण के दश वेटे हूयें १ समुद्रविजय, २ अक्षोभ्य, ३ स्तिमित, ४ सागर, ५ हिमवान्, ६ अचल, ७ धरण, ८ पूर्ण, ९ अजिचंद्र, १० वसुदेव, तिनमें समुद्रविजयका वडा वेटा अरिष्टनेमि जो जैनमतका वावीशमा तीर्थंकर हूआ, और वसुदेवके वेटे प्रतापी कृष्णवासुदेव, अरु वलजद्रजी हूये, तथा सुवीरका वेटा जोजवृष्णि और जोजवृष्णिका उग्रसेन और उग्रसेनका कंस वेटा हूआ, और वसुराजाका दूसरा वेटा सुवसु जो जागके नागपुर गया था, तिसका वृहद्रथ नामा पुत्र हूआ तिसने राजगृहमें आ कर राज करा, तिसका वेटा जरासिंधू हूआ, यह मैंनें यहां प्रसंगसें लिख दीया है.

तव उंहांतो नगरके लोक और पंमितोनें पर्वतका वहुत उपहास करा, सवने पर्वतकों कहा कि तूं जूठा है, क्योंकि तेरे साखी वसुकों जूठा जान कर देवताने मार दीया, इस वास्ते तेरेसें अधिक पापी कौन है? ऐसें कहकर लोकोनें मिलकें पर्वतकों नगरसें वाहेर निकाल दीया, तव महाकाल असुर, उस पर्वतका साहायक हूआ.

यहां रावणने नारदकों पूछाकि वो महाकाल असुर कौन था? नारदने कहा यहां चरणा युगल नामा नगर है, तिसमें अयोधन नामा राजा था, तिसकी दिति नामा जार्याथी, तिन दोनोंकी सुलसा नामक वहुत रूपवान् वेटी थी, तिस सुलसांका स्वयंवर उसके पिताने करा उहां और सर्व राजे वुलवाये, तिन सर्व राजाओंमेंसूं सगर राजा अधिक था तिस सगरराजाकी मंदोदरी नामा रणवासकी दरवाजेदार सगरकी आज्ञासें प्रतिदिन अयोधनराजाके आवासमें जाती हूइ, एकदिन दिति घरके वागके कदलीघरमें गइ, और सुलसांके साथ मंदोदरीजी तहां आ गइ, तव मंदोदरी, सुलसा और दिति इन दोनोकी वातां सुननेके वास्ते तहां छिप गइ, तव दिति, सुलसांकों कहने लगी, हे वेटी! मेरे मनमें इस तेरे स्वयंवरमें वडा शल्य है. तिसका उद्धार करनां तेरे अधीन है, इस वास्ते तूं सुनसें मूलसें

श्रीऋषभदेव स्वामीके भरत अरु बाहुबली यह दो पुत्र हूये. फेर तिनके दो पुत्र हूये तिनमें भरतका सूर्ययश और बाहुबलीका चंद्रयश जिनोंसें सूर्यवंश और चंद्रवंश चले हैं. चंद्रवंशमें मेरा भाइ तृणबिंदुनामा हूआ, तथा सूर्यवंशमें तेरा पिता राजा अयोधन हूआ, और अयोधन राजाकी बहिन सत्ययशा नामा तृणबिंदुकी भार्या हूइ, तिसका बेटा मधुपिंगल नामा मेरा भत्रीजा है, तो हे सुंदरी! मैं तेरेकों तिस मधुपिंगलकों दीया चाहती हूं, और तूंतो क्या जाने स्वयंवरमें किसकों देइ जावेंगी? मेरे मनमें यह शल्य है इस वास्ते तूंने स्वयंवरमें सर्व राजाओंकों छोडके मेरे भत्रीजे मधुपिंगलकों वरनां, तब सुलसाने माताका कहनां स्वीकार कर लीया, और मंदोदरीने यह सर्ववृत्तांत सुन कर सगरराजाकों कह दीया, तब सगरराजाने अपने विश्वभूतिनामा पुरोहितकों आदेश दीया, वो विश्वभूति बडा कवि था उसने तत्काल राजाके लक्षणोंकी संहिता बनायी. तिस संहितामें ऐसें लिखा कि सगर तो शुभलक्षण वाला बन जावे और मधुपिंगल लक्षण हीन सिद्ध हो जावे, तिस पुस्तककों संदूकमें बंद करके रख छोडा, जब सब राजा आकर स्वयंवरमें एकठे बैठे, तब सगरकी आज्ञासें विश्वभूतिने वो पुस्तक काढा अरु सगरने कहा कि जो लक्षण हीन होवे, तिसकों यातो मार देनां, अथवा स्वयंवरसें बाहिर निकाल देनां, यह कहनां सर्वोंनें मान लीया, तब तो पुरोहित यथायथा पुस्तक बांचता जाता है, तथा तथा मधुपिंगल अपनेकों अपलक्षण वाला मान कर लज्जावान् होता जाता है, और स्वयंवरसें बाहिर निकल गया, तब सुलसानें सगरकों वर लीया, दूसरे सर्व राजा अपने अपने स्थानोंकों चले गये, अरु मधुपिंगल तो उस अपमानसें बाल तप करके साठ हजार वर्षकी आयुवाला कालनामा असुर परमधार्मिक देव हूआ. तब अवधिज्ञानसें सगरका कपट जो उसने सुलसाके स्वयंवरमें झूठा पुस्तक बनाया था, और अपना जो अपमान हूआ था, सो देखा जाना, तब विचार करा कि सगर राजादिकोंकों मैं मारूं? तब तिनके छिद्र देखने लगा, तब शुक्तिमती नगरीके पासप र्वतकों देखा, तब ब्राह्मणका रूप करके पर्वतकों कहने लगा कि हे पर्वत! मैं तेरे पिताका मित्र हूं, मेरा नाम शांडिल्य है, मैं और तेरा पिता हम दोनो साथ होकर गौतम उपाध्यायके पास पढे थे. मैंने सुना था कि नारदनें और दूसरे लोकोंने तुझे

बहुत दुःखी करा, अब मैं तेरा पक्ष पुरुंगा, और मंत्रों करकें लोकोंकों विमोहित करुंगा, यह कह कर पर्वतके साथ मिलकें लोकोंकों नरकमें डालने वास्ते तिस असुरने बहुत व्यामोह करा, व्याधि नूतादि दोष लोकों कों कर दीये, पीछें उंहां जो लोक पर्वतका वचन मान लेता था, तिसकों अछा कर देता था, शांडिल्यकी आज्ञासें पर्वतनी लोकोंकों अछा करने लगा, उपकार करकें लोकोंकों अपने मतमें मिलाता जाता था, तब तिस असुरने सगर राजाकों तथा तिसकी राणीयोंकों बहुत नारी रोगादिकका उपद्रव करा, तब तो राजानी पर्वतका सेवक बना, अरु पर्वतने शांमिलके साथ मिलकें तिसका रोग शांति करा, तब पर्वतने राजाकों उपदेश करा कि हे राजा! सौत्रामणि नामा यज्ञ करकें, मद्यपान अर्थात् सराब पीनेंमें दोष नहीं, तथा गोसव नामा यज्ञमें अगम्य स्त्री (चांडाली) आदि तथा माता, बहिन, बेटी आदिसें विषय सेवन करनां चाहियें, मातृमेधमें माताका और पितृमेधमें पिताका वध अंतर्वेदी कुरुक्षेत्रादिकमें करे, तो दोष नहीं, तथा कछुकी पीठ ऊपर अग्नि स्थापन करकें तर्प्पण करे, कदाचित् कछु न मिले तो शुद्ध ब्राह्मणके मस्तककी टटरी उपर अग्नि स्थापन करकें होम करे, क्योंकि टटरीनी कछुकि तरें होती है. इस बातमें हिंसा नहीं है, क्योंकि वेदोमें लिखा है, श्लोक ॥ सर्वंपुरुषेवेदं, यद्भूतंयच्चविश्यति ॥ इशानोयं मृतत्वस्य, यदन्नेनातिरोहति ॥ १ ॥ इसका नावार्थ यह है, कि जो कुछ है, सो सब ब्रह्मरूपही है, जब एकही ब्रह्म हूआ, तब कौन किसिकों मारता है? इस वास्ते यथारुचिसें यज्ञोमें जीवहिंसा करो, और तिन जीवोंका मांस नक्षण करो, इसमें कुछ दोष नहीं. क्योंकि देवोद्देश करनेंसें मांस पवित्र हो जाता है, इत्यादि उपदेश देकर सगरराजाकों अपने मतमें स्थापन करकें अंतर्वेदी कुरुक्षेत्रादिमें वो पर्वत यज्ञ कराता हूआ तब कालासुरने अवसर पा करकें राजसूयादिक यज्ञनी कराता हूआ, और जो जीव यज्ञमें मारे जाते थे, तिनकों विमानोंमें बैठाके देवमायासें दिखाता हूआ, तब लोकोंकों प्रतीत आ गइ, पीछें वो निःशंक होकर जीवहिंसारूप यज्ञ करने लगे और पर्वतका मत मानने लगे, सगरराजानी यज्ञ करनेंमें बमा तत्पर हूआ, सुलसा और सगर दोनों मरके नरकमें गये, तब महाकालासुरनें सगर राजाकों नरकमें मार पीटादि महादुःख देकें अपणा वैर लीया, इस वास्ते

तिसके चौदह स्वप्न पूर्वक अजितनाथ नामा पुत्र हूआ, और सुमित्रकी राणी यशोमतीकोंजी चौदह स्वप्न देखने पूर्वक सगर नामा पुत्र हूआ. जब दोनों यौवनवंत हूए तब जितशत्रु और सुमित्रतो दीक्षा लेके मोक्ष रूप हो गये. तब श्रीअजितनाथ राजा हूये अरु सगर युवराजा हूये, कितनेक काल राज करकें श्री अजितनाथजीने तो स्वयमेव दीक्षा लेकर तप करा, और केवलज्ञान पा कर दूसरा तीर्थंकर हूआ, पीछें सगर राजा हूआ, सो सगर दूसरा चक्रवर्त्ति हूआ है, यह सगर राजाने जरतकी तरें षट्ट खंडका राज्य करा, यह सगर राजाके जन्हु कुमार प्रमुख शाठ हजार बेटे हूये, तिनोंनें दंड रत्नसें गंगा नदीकों अपने असली प्रवाहसें फेरके और कैलासके गिरदनवाह खाइ खोदके उस खाइमें गंगाकों लाकें गेरा, क्योंकि उनोंनें विचार करा था कि हमारे बडे जरतने जो इस पर्वत ऊपर सुवर्णरत्नमय श्रीऋषन्नादि तीर्थंकरोंका मंदिर बनाया है, तिसकी रक्षा वास्ते इस पर्वतके चारों उर खाइ खोद कर उसमें गंगा फेर देउं, जिससें तीर्थकी विशेष रक्षा हो जावेगी, तिन शाठ हजारकों नाग देवताने मार दीया, क्योंकि खाइ खोदने और जल जरनेसें उनको तकलीफ पहुची थी, तब गंगाके जलनें देशमें बडा उपद्रव करा, तब सगरराजाका पोता जन्हुका बेटा जगीरथने सगरकी आज्ञासें दंड रत्नसें जूमि खोदके गंगाकों समुद्रमें मिलाया, इसी वास्ते गंगाका नाम जान्हवी और जागीरथी कहा जाता है, सगरराजाने श्रीशत्रुंजय तीर्थ ऊपर श्रीजरतके बनाये ऋषजदेवजी मंदिरका उद्धार करा, तथा और जैनतीर्थोंकाजी उद्धार करा, तथा यह समुद्रजी जरतक्षेत्रमें सगरही देवताके सहायसें लाया, लंकाके टापूमें वैताढ्य पर्वतसें सगरकी आज्ञासें घनवाहन पहिला राजा हूआ, और लंकाके टापूका नाम राक्षस द्वीप है, तिसका यह हेतु हैकि, घनवाहन राजाके वंसके राक्षस कहलाये, इसी वंसमें राजा रावण और बिजीषणादि हूये हैं. इत्यादि सगरचक्रवर्त्तिके समयका हाल त्रेसठ शलाका पुरुष चरित्रसें जान लेनां, क्योंकि तिस चरित्रके तेत्तीस हजार काव्य हैं. इस वास्ते में सारा हाल उसका इस ग्रंथमें नहीं लिख सक्ता हूं, परंतु संक्षेप मात्र वृत्तांत लिखुंगा. सगरचक्रवर्त्ति राज्य करकें पीछें श्री अजितनाथजीके पास दीक्षा ले कर, संयम तप करकें केवलज्ञान पा

कर मोक्ष पहूंचे, और अजितनाथ स्वामीजी समेतशिखर पर्वतके ऊपर शरीर छोडके मोक्ष गये. श्रीऋषभदेव स्वामीके निर्वाणसें पंचाश लाख कोडी सागरोपमके व्यतीत हूयां श्रीअजितनाथ तीर्थंकरका निर्वाण हूआ तिनोंके पीछें तीस लाख कोडी सागरोपम व्यतीत हूये, श्रीसंभव नाथजी तीसरे तीर्थंकर हूये, राज्य सर्व सूर्यवंशी, चंद्रवंशी, और कुरुवंशी, आदिक राजाओंके घरानेमें रहा ॥ इति श्रीअजितनाथ और सगरचक्रवर्त्तिका अधिकार संपूर्ण ॥

अब श्रावस्ती नगरीमें इक्ष्वाकुवंशी जितारिराजा राज्य करता था, तिसकी सेना नामें पटराणी थी, तिनोंका संभव नामा पुत्र तीसरा तीर्थंकर हूआ, यह चोवीसही तीर्थंकरोंका वर्णन प्रथम परिछेदमें यंत्र और वार्त्तामें लिख आये हें. इस वास्ते यहां संक्षेपसें लिखेंगे. और तीर्थंकरोंके आपसमेंजो अंतरकाल हें सोभी यंत्रोंमें देख लेनां.इति तृतीय तीर्थंकरवृत्तांत

इनके पीछें अयोध्यानगरीमें इक्ष्वाकुवंशी संवरराजाकी सिद्धार्था नामक राणी तिनोंका पुत्र अभिनंदन नामक चौथा तीर्थंकर हूआ, पीछें अयोध्या नगरीमें इक्ष्वाकुवंशी मेघराजाकी सुमंगला राणी तिनोंका पुत्र सुमतिनाथ नामक पांचमा तीर्थंकर हूआ, पीछें कौसंबी नगरीमें इक्ष्वाकुवंशी श्रीधरराजाकी सुसीमा राणी तिनोंका पुत्र पद्मप्रभ नामक छठा तीर्थंकर हूआ, पीछें वाणारसी नगरीमें इक्ष्वाकुवंसी प्रतिष्ठराजाकी पृथ्वी नामा राणी तिनोंका पुत्र श्रीसुपार्श्वनाथ नामा सातमा तीर्थंकर हूआ, पीछे चंद्रपुरी नगरीमें इक्ष्वाकुवंशी महासेन राजाकी लक्ष्मणा नामें राणी तिनोंका पुत्र श्री चंद्रप्रभ नामा आठमा तीर्थंकर हूआ, पीछें काकंडी नगरीमें इक्ष्वाकुवंशी सुग्रीवराजाकी रामा नामक राणी तिनोंका पुत्र श्रीसुविधिनाथ अपर नाम पुष्पदंत नामक नवमा तीर्थंकर हूआ.

यहां तक तो सर्व ब्राह्मण जैनधर्मी श्रावक और आर्य चारों वेदोंके पढने वाले बने रहे, जब नवमें तीर्थंकरका तीर्थ व्यवछेद हो गया, तबसें ब्राह्मण मिथ्यादृष्टि और जैनधर्मके द्वेषी और सर्व जगत्के पूज्य कन्या, भूमि, गोदानादिकके लेने वाले, सर्व जगत्में उत्तम और सर्वके हर्त्ता कर्त्ता मतोंके मालक बन गये क्योंकि सूना घर देखकें कुत्ताभि आटा खा जाता है, और जो जगत्में पाखंड तथा बुरे बुरे देवतादिकोंकी पूजा

है, तथा औरभी जो जो कुमार्ग प्रचलित हूवा है, वे सर्व ऊनांहीने हैं, मानो आदीश्वर भगवानकी रची हूइ सृष्टिरूप अमृतमें जहर डाल्ने वाले हूये, क्योंकि आगे तो जैनमतके और कपिलके मतके विना और कोइ भी मत नहीं था, कपिलके मतवालेभी श्रीआदीश्वर अर्थात् ऋषभदेवकोही देव मानते थे, निदान यह इस हुंडा अवसर्पिणिमें आश्चर्य गिना जाता है.

तीस पीछें भद्दिलपुरनगरमें इक्ष्वाकुवंशी दृढरथराजाकी नंदा नामा राणी तिनोंका पुत्र श्री शीतलनाथ नामा दशमा तीर्थंकर हूआ, इनही तीर्थंकरके शासनमें हरिवंश उत्पन्न हूआ है, तिसकी कथा लिखते हैं.

कौशांबिनगरीमें वीरा नामा कोली रहताथा, तिसकी वनमाला नामा स्त्री अत्यंत रूपवंती थी सो नगरके राजाने छीनकें अपणी राणी बना लेइ, वीरा कोली स्त्रीके विरहसें बावला हो गया, हा वनमाला! हा वनमाला! ऐसें कहता हूआ नगरमें फिरने लगा. एकदा वर्षाकालमें राजा वनमालाके साथ महिलके जरोखेमें बैठा था, तब राजा राणीनें वीरेकों तिस हालमें देखकें बडा पश्चात्ताप करा, अरु विचार करने लगे कि हमने यह बहुत बुरा काम करा, ऊसी वखत वीजली गिरनेंसें राजा राणी दोनो मरके हरिवासक्षेत्रमें युगल स्त्री पुरुष हो गये, तब वीरा कोली राजा राणीका मरण सुनकें राजी हो गया, पीछें तापस बनकें तप करा, अज्ञान तपके प्रभावसें किल्बिष देवता हूआ तब अवधिज्ञानसें राजा राणिकों युगलीये हूये देख कर विचार करा कि यह भद्रक परिणामी और अल्पारंभी है, इस वास्ते मरकें देवता होवेंगे, तो फेर में अपना वैर किससें लेऊंगा? इस वास्ते ऐसा करुं किः—जिससें ये दोनों मरकें नरकमें जावे, ऐसा विचार के तिन दोनोंकों तहांसें उठा करकें भरत क्षेत्रमें चंपा नगरीके इक्ष्वाकुवंशी चंडकीर्त्ति राजा अपुत्रिया मरा था, लोक सब चिंतामें बैठे थे कि कौन यहांका राजा होवेगा? पीछें तिस देवतानें ये दोनो उनकों सोंपे, और कहाकि यह तुमारा हरि नामा राजा हूआ, इसकी यह हरणी नामा राणी है, इनके खाने वास्ते तुमने फलमिश्रित मांस देनां और इनसें शिकारभी करानां तब लोकोंनें तैसेही करा वे दोनों पापके प्रभावसें मरके नरकमें गयें, और उनकी औलाद सब हरिवंशकी कहलायें इसी वंशमें वसुराजा हूआ. इति हरिवंशोत्पत्ति॥ इन श्री शीतलनाथजीकाभी शासन विछेद गया, इसी

तरें पंदरहवें तीर्थंकर तक सात तीर्थंकरोंका शासन विछेद होता रहा, और मिथ्याधर्म वढ गये.

तिस पीछें सिंहपुरी नगरीमें इक्ष्वाकु वंशी विष्णुराजा हूआ तिसकी विष्णुश्री राणी तिनोंका पुत्र श्रीश्रेयांसनाथ नामा इग्यारमा तीर्थंकर हूआ, तिनके समयमें वैताढ्यपर्वतसें श्रीकंठ नामा विद्याधरके पुत्रने वद्मोत्तर विद्याधरकी वेटीकों हरकें अपने वहनोइ राक्षसवंशी लंकाका राजा कीर्त्तिधवलकी शरण गया, तव कीर्त्तिधवलने तीनसो योजन परिमाण वानर द्वीप उनके रहनेकों दीया, तिनोंके संतानोंमेंसें चित्र विचित्र विद्याधरोंने विद्यासें वंदरका रूप वनाया, तव वानर द्वीपके रहनेसें और वानरका रूप वनानेसें वानरवंशी प्रसिद्ध हूये, तिनोंहींकी औलादमें वाली और सुग्रीवादिक हूये हैं.

तथा श्रेयांसनाथके समयमें पहिला त्रिपृष्ट नामा वासुदेव हरिवंशमें हूआ, तिसकी उत्पत्ति ऐसें हैः– पोतनपुर नगरमें हरिवंशी जितशत्रु नामा राजा हूआ, तिसकी धारणी नामा राणी थी, तिसका अचल नामा पुत्र और मृगावती नामा वेटीथी, सो अत्यंत रूपवान् और यौवनवंती थी, उसकों देखकें उसके पिता जितशत्रुने अपणी राणी वना लीनी तव लोकोंने जितशत्रु राजाका नाम प्रजापति रक्खा, अर्थात् अपनी वेटीका पति ऐसा नाम रक्खा, तवहीसें वेदोमें यह श्रुति लिखी गइ "प्रजापतिर्वैस्वा दुहितरमभ्य ध्यायद्दिवनित्यन्यआहुपुरसमित्यन्येतामृश्योभूत्वा तदसावादित्योऽभवत्" इसका भावार्थ यह है किः–प्रजापतिब्रह्मा अपनी वेटीसें विषय सेवनेकों प्राप्ति होता हूआ, हमारे जैनमतवालोंकी तो इस अर्थसें कुछ हानी नहीं, परंतु जिनलोकोंने ब्रह्माजीकों वेदकर्त्ता हिरण्यगर्भके नामसें इश्वर माना हैं, और इस कथाकों पुराणोंमें लिखा है, उनका फजीता तो जरूर दूसरे मतवाले करेंगे? इसमें हम क्या करे? क्योंकि जो पुरुष अपने हाथोंसेंही अपना मुह काला करे, तव उसकों देखने वाले क्योंकर हांसी न करेगे? यद्यपि मीमांसाकें वार्त्तिककार कुमारिलनें इस श्रुतिके अर्थके कलंक दूर करणेकों मनमानी कल्पना करी है, तथा इस कालमें दयानंद सरस्वतीनेभी वेदश्रुतियोंकें कलंक दूर करनेंकों अपनी वनाइ भाष्यमें खूव अर्थोंके जोरू तोड लगाये हैं, परंतु जो पुराणवालेने कथानक

लिखा हें, तिसकों क्योंकर छिपा सकेंगें? इसमें यह मशल मशहूर है किः—बूंदकी वात तो विलायत गइ अव क्यों घडे रुम्हाते हो अवा हमारे मतमेंतो वेदश्रुति और ब्रह्मा (प्रजापति) का अर्थ यथार्थही क्या है. अरु जब त्रिपृष्ट और अचल दोनो योवनवंत हूये तब तिनोंनें त्रिखंडका राजा अश्वग्रीवकों मारकें तीन खंडका राज्य करा.

तिस पीछें चंपा पुरीका इक्ष्वाकुवंशी वसुपूज्य नामा राजा हूआ, तिसकी जया नामा राणी तिनोंका पुत्र श्रीवासुपूज्यनाथ नामा वारहवां तीर्थंकर हूआ, तिनोंके वारें दूसरा द्विपृष्ट वासुदेव और अचल वलदेव हूये. और इनका प्रतिशत्रु रावण समान तारक नामा दूसरा प्रतिवासुदेव हूआ, इन सर्व वासुदेव और चक्रवर्त्ति आदिकोंका संपूर्ण वरनन त्रेशठ शलाका पुरुष चरित्रसें जान लेनां.

तिस पीछें कपिलपुर नगरमें इक्ष्वाकुवंशी कृतवर्मा नामा राजा हूआ, तिसकी श्यामा नामा राणी, तिनोंका पुत्र श्री विमलनाथ नामा तेरहवां तीर्थंकर हूआ, तिनोंके वारें तिसरा स्वयंभु वासुदेव और भद्रनामा वलदेव तथा मेरक नामा प्रतिवासुदेव हूये.

तिस पीछें अयोध्या नगरीमें इक्ष्वाकुवंशी सिंहसेन राजा हूआ तिसकी सुयशाराणी तिनोंका पुत्र श्रीअनंतनाथ नामा चौदहवां तीर्थंकर हूआ, तिनके वारें चौथा पुरुषोत्तम नामा वासुदेव और सुप्रभ नामा वलदेव तथा मधुकैटभ नामा प्रतिवासुदेव हूये.

तिस पीछें रत्नपुरी नगरीमें इक्ष्वाकुवंशी भानु नामा राजा हूआ, तिसकी सुव्रतानामा राणी तिनोंका पुत्र श्रीधर्मनाथ नामा पंदरहवा तीर्थंकर हूआ, तिनके वारे पांचमा पुरुषसिंह नामा वासुदेव और सुदर्शन नामा वलदेव तथा निशुंभ नामा प्रतिवासुदेव हूआ, यहांतक पांच वासुदेव हूये सो पांचोही, अरिहंतोके सेवक अर्थात् जैनधर्मी हूये.

तिस पीछें पंदरहवे धर्मनाथ और शोलवें श्रीशांतिनाथजीके अंतरमें तीसरा मघवा नामा चक्रवर्त्ती और चौथा सनत्कुमार नामा चक्रवर्त्ती हूये.

तिस पीछें हस्तिनापुरी नगरीमें कुरुवंशी विश्वशेन राजा हूआ तिसकी अचिरा राणी तिनका पुत्र श्रीशांतिनाथ नामा हूआ सो पहिला गृहवासमें तो पांचमा चक्रवर्त्ति था पीछे दीक्षालेके केवली होकरशोलवांतीर्थंकर हूआ.

तिस पीछें हस्तिना पुर नगरमें कुरुवंशी सूरनामा राजा हूआ, तिसकी श्रीराणी तिनोंका पुत्र श्रीकुंथुनाथ हूआ, सो प्रथम गृहस्थावस्थामें छठा चक्रवर्त्ति था, अरु दीक्षा लीया पीछें सत्तरहवां तीर्थंकर हूआ.

तिस पीछे हस्तिनापुरनगरीमें कुरुवंशी सुदर्शन नामा राजा हूआ, तिसकी देवी राणी, तिनोंका पुत्र श्रीअरनाथ हूआ, सो गृहस्थावासमें तो सातवां चक्रवर्त्ति था और दीक्षा लीया पीछें अठारहवां तीर्थंकर हूआ.

अठारहवें और उन्नीसवें तीर्थंकरके अंतरमें आठवां कुरुवंशी सुभूम नामा चक्रवर्त्ति हूआ, वह शुभूमके वखतमेंही परशुराम हूआ, इन दोनों का संबंध जैनमतके शास्त्रोंमें जैसें लिखा है तैसें मैं भी यहां लिख देता हूं.

यह कथा योग्य शास्त्रमें ऐसें लिखी है कि, वसंत पुर नामा नगरमें उछन्नवंश नामा अर्थात् जिसका कोइभी संबंधी नहीं था ऐसा अग्निक नामा एक लडका था, सो अग्निक एकदा समये किसी सार्थवाहके साथ देशांतरको जाता हूआ मार्गमें साथसें भूलके जंगलमें एक तापसके आश्रममें गया, तब कुलपति तापसने तिसको अपना पुत्र बनाके रखलीया, पीछें तहां अग्निकने वडाभारी घोर तप करा और वडा तेजस्वी हूआ, जगत्में यमदग्नि तापसके नामसें प्रसिद्ध हूआ. इस अवसरमें एक जैनमति विश्वानर नामा देव और दूसरा तापसोंका भक्त ध्वनंतरी नामा देव, यह दोनो देव परस्पर विवाद करने लगे, तिसमें विश्वानर तो ऐसा कहने लगा कि:- श्रीअर्हंतका कहा धर्म प्रामाणिक है? और दूसरा कहने लगा कि तापसोंका धर्म सच्चा है, तब विश्वानरने कहाकि दोनो धर्मके गुरुओं की परीक्षा कर लो तिसमेंभी अर्हंतधर्मके तो जघन्य गुरु जो होवे तिसकी और तापस धर्मके उत्कृष्ट गुरु जो होवे, तिसका धैर्य देख लो, तब मिथिला नगरीका पद्मरथ राजा नवाही जिन धर्मी हो कर भावयति हूआथा सो चंपानगरीमें गुरुओंके पास दीक्षा लेने वास्ते जाताथा, तिसको पंथमें तिन दोनो देवताओंने देखा, तब रस्तेमें दुःख देनेवाले वहुत कंडे कंकरे बना दीये, तथा रस्तेके सिवाय दूसरे स्थानमें वहुत कीडे आदि जीव हरजगें बना दीये, तब राजा भावयतिके भावोंसें कमल समान कोमल, नंगे पगोंसें उन कांटे कंकरोके उपर चला जाता है, पगोंमेंसुं रुधिरकी ततीरीयां छूटती हैं, तोभी जीवों संयुक्त भूमि उपर नहीं चलता है, तब देवता

थोंने गीत नाटकका वडा प्रारंभ करा तोजी वो राजा
था तव दोनों देवता सिद्धपुत्रोंका रूप करके राजाकों कहने लगे, हे महा
भाग! तेरी आयु अजि वहुत है, तुं स्वछंद जोगवीलास कर क्योंकि यौवनमें
तप करनां ठीक नहीं इस वास्ते जव तूं वृद्ध हो जावेंगा, तव दीक्षा ले
लीजो यह वात सुन कर राजा कहने लगा यदि मेरा वहुत आयु है, तो
व में वहुत धर्म करुंगा क्योंकि जितना ऊंडा पाणी होता है, तितनीही कम
लकी नालिजी वढ जाती है और यौवनमें जो इंद्रियांकों जीतनां है, सोइ अ
सली तप होता है. तव तिन देवताओंने जानां यह तो कदापि चलायमान
न होगा, पीछें वो दोनो देवता मिल कर सर्वसें उत्कृष्ट जमदग्नि तापसके पास
परीक्षा करणेंकों गये, तव तिनोंनें जिसकी वडवृक्षकी जटाकी तरें तो धरतीसें
जटा लग रही है, और पगोंमें सर्पोंकी विंवीयां वन गइ हैं, असें हालमें
जमदग्निकों देखा, तव वो दोनों देवतानें देव मायासें जमदग्निकी दाढीमें
घोंसला वनाकर चिडा और चिडी वनकर घोंसलेमें दोनों वेठ गये पीछें
चिडा चिडीसें कहने लगा में हिमवंत पर्वतमें जाउंगा तव चिडी कहने
लगी में तुझे कजी न जाने देउंगी, क्योंकि तूं तहां जाके किसी और चि
डीसें आसक्त हो जावेंगा, फेर मेरा क्या हाल होवेगा? तव चिडा कहने
लगा कि जो में फिर कर न आउं, तो मुझे गौ घातका पाप लगे, तव
चिडी कहने लगी में तेरी शपथकों नहीं मानती हों, जो में सपथ (सौ
गंद) कहूं वो तूं करे, तो में जाने देउंगी, तव चिडेने कहा तूं कह दे तव
चिडी कहने लगी कि जो तूं किसी चिडीसें यारी करे तो इस जमदग्नि
का जो पाप है, सो तुझकों लगे. चिडा चिडीका असा वचन सुणके जम
दग्निकों क्रोधोत्पन्न हूआ तव दोनों हाथोंसें चिडा चिडीकों पकड लीया
और कहता हूआ कि में तो वडा दुष्कर तप जो पापोंका नाश करने वाला
है, सो कर रहा हों तो फेर मेरेंमें असा कौनसा पाप शेप रह गया है जिस्सें
तुम मुझे पापी वतलाते हो? तव चिडा यमदग्निकों कहता हैं, हे ऋषि!
तूं हमारें उपर कोप मत कर. क्योंकि हमने झूठ नहीं कहा है, और जो
तेरेकों अपने तपका घमंड है, सो तप तेरा निष्फल है, क्योंकि तुमारे
शास्त्रोंमें लिखा है, जो "अपुत्रस्यगतिर्नास्ति" अर्थात् पुत्र रहितकी गति
नहीं यह तुमनें शास्त्रमें नहीं सुना? तो जिसकी शुभगति न हूइ तिस्सें

अधिक और पापी कौन है? तब जमदग्निने शोचा कि हमारे शास्त्रमें तो जैसें चिडेने कहा है तैसेंही है, तब मनमें विचारा जब मेरे स्त्री, और पुत्र नहीं, तब मेरा सर्व तप ऐसा है, जैसा पाणीके प्रवाहमें मूतनां, तैसा है, पीछें जमदग्निके मनमें स्त्रीकी चाहना उत्पन्न हूइ, यह देखके धनंतरि देवता श्रावक जैनधर्मी हो गया अरु उहांसे दोनो देवता अदृश्य हो गये और जमदग्नि तहांसें उठके नेमिक कोष्टक नगरमें पहुंचा तिस नगरमें जितशत्रुराजा था, तिसके बहुत बेटीयां थी तिस राजा पासों एक कन्या मांगु? ऐसा विचार किया? राजाभी आसनसें उठके और हाथ जोरुके कहता हूआ कि आप किस वास्ते आये हो? और मुझे आदेश देउ क्या करुं? तब जमदग्निने कहा मैं तेरे पास तेरी एक कन्या मांगने आया हूं तब राजाने कहा मेरी सौ (१००) पुत्री हैं तिनमेंसूं जो नसी तुमको वांछे सो तुम लेओ, तब जमदग्नि कन्यायोंके महिलमें गया और कहने लगा कि तुममेंसें जिसने मेरी धर्मपत्नी (स्त्री) बननां है, सो कह देवे कि मैं तुमारी स्त्री बनूंगी, तब तिन राजपुत्रीयोंने जटाला और पलित धौलेकेशोंवाला दुर्बल और भीख मांगके खानेवाला जब देखा और उसका पूर्वोक्त वचन सुना तब सबोंने थूंका और कहा कि ऐसी वात कहते हूये तुझको लज्जा नहीं आती है? यह वात सुनकर जमदग्निको वडा क्रोध चढा, तब विद्याके प्रभावसें उन राजपुत्रीयोंको कूबनी और महाकुरूपवान् बना दीया, अरु आप तहांसें निकलके महिलोंके अंगनमें आया, तहां एक छोटी राजाकी बेटी रेणु पुंजमें (मट्टीके ढेरमें) खेल रही थी, तिसको हाथमें बिजोरेका फल ले कर कहने लगा हे रेणुका! तुं मुझको वांछती है? तब तिस बालिकाने बिजोरेको देखके हाथ पसारा तब मुनिने कहा मुझको यह वांछती है ऐसें कहकर मुनिने उसको ले लीया पीछे राजाने कितनीक गौआं और धन देकर उनदोका विवाह उसके साथ विधिसें कर दीया. तब जमदग्निने शालीयोंके स्नेहसें सबै कन्यायोंको अछा कर दीया. और तिस रेणुका भार्याको लेकर अपणे आश्रममें आया पीछें तिस मुग्धा, मधुर आकृति, हरणीसमान लोचनांवालीको प्रेमसें वृद्धि करता भया, जब जमदग्निको अंगुलियों ऊपर दिन गिणतेको वो रेणुका सुंदर यौवन कामके लीला वनको प्राप्त हूइ, तब जमदग्निने

अग्निकी साक्षी करके रेणुकासें फिर विवाह करा, जब रेणुका ऋतुकालको प्राप्ति हूइ, तब जमदग्नि कहने लगा कि मैं तेरे वास्ते चरु साधता हूं, चरु "होममें नालनेकी वस्तुआंकों कहते हैं" जिस्सें सर्व ब्राह्मणोंमें उत्तम प्रताप वाला तेरेकों पुत्र होवेगा, तब रेणुकानें कहा हस्तिना पुरमें कुरुवंशी अनंतवीर्य राजाकों मेरी बहिन व्याही है तिसके वास्ते तूं क्षत्रिय चरुजी साध्य, अर्थात् मंत्रोंसें संस्कार करकें सिद्धकर, पीछे जमदग्निनें ब्राह्मण चरु तो अपणी नार्या वास्ते अरु क्षत्रिय चरु तिस नार्याकी बहिन वास्ते सिद्ध करा तब रेणुकाने मनमें विचार कराकि मैं जैसें अटवीमें हरिणीकी तरें रहती हूं, तो मेरा पुत्रजी वैसेही जंगलोमें रहेगा, इस वास्ते मैं क्षत्रिय चरु नक्षण करुं, जिस्सें मेरा पुत्र राजा होकें इस जंगल वाससें छुट जावे, ऐसा विचारकें क्षत्रिय चरु खा लीया और ब्राह्मण चरु अपनी बहिनकों नक्षण कराया; तब तिन दोनोंके दो पुत्र हूये तिसमें रेणुकाके तो राम नामक पुत्र हुये, और रेणुकाकी बहिनके कृतवीर्य पुत्र हूये, क्रमसें दोनों बडे हूये, राम तो आश्रममें पला, और कृतवीर्य राज महेलोंमें पला, राम तो क्षत्रीतेज अर्थात् क्षत्रिय पणेकी तेजी देखानें लगा, अन्यदा एक विद्याधर अतिसार रोग वाला तिस आश्रममें आ गया, अतिसारके प्रनावसें आकाशगामिनी विद्या नूल गया, तब तिस मांदे विद्याधरकी रामने औषध पथ्यादि करकें नाइकी तरें सेवा करी, पीछे तिस विद्याधरने तुष्टमान होके रामको परशुविद्या दीनी, तब रामनी सरकडेके वनमें जाकर तिस विद्याकों सिद्ध करता हूआ, तिस विद्याके प्रनावसें राम परशुराम नाम करकें जगत्में प्रसिद्ध हूआ, एकदा अवसरमें अपना जमदग्नि पतिकों पूछके रेणुका बडी उत्कंठासें अपणी बहिनके मिलने वास्ते हस्तिना पुरमें गइ, तहां रेणुकाकों अपणी शालि जान कर अनंतवीर्य राजा हंसी मश्करी करने लगा, और रेणुकाका बहुत सुंदर रूप देख कर कामातुर होके उसके साथ निरंकुश हो कर विषय सेवन करने लगा, तब अनंतवीर्यके नोगसें रेणुकाके एक पुत्र जन्मा, पीछे जमदग्नि पुत्र सहित रेणुकाकों आश्रममें ल्याया क्योंकि पुरुष जब स्त्रीयोंका लुब्ध हो जाता है तब बहुतताइसें कोइनी दोष नहीं देखता है, जब परशुरामने अपनी माताकों पुत्र सहित देखा, तब क्रोधमें आकर परशुसें अपनी माताका और तिस अन्

केका दोनोंका शिर काट माला, जब यह वृत्तांत अनंतवीर्य राजाने शुना, तब क्रोधमें जर कर और फौज ले कर जमदग्निका आश्रम जाल फूक तोड फोम गेरा और सर्व तापसोंकों त्रास मान करा, तब तापसोंनें दौ डते हूयां जो रौला करा तिसकों परशुरामनें सुना और सारा वृत्तांत सुनके परशु लेके राजाकी सेना ऊपर दोमा, परशुरामनें परशुसें राजा और राजाकी सेना सुजटोंकों काष्टकी तरे फाडके गेर दीया, आप पीछे आश्रममें चला गया, उधर प्रधान राजपुरुषोंनें अनंतवीर्यके वेटे कृतवीर्यकों राजसिंहासन ऊपर बैठाया, परंतु वो उमरसें छोटा था, एकदिन अपणी माताके मुखसें अपने पिताके मरणेका वृत्तांत सुनकें सर्पके डंसे हूयेकी तरें आ कर जमदग्निकों मार दीया, तब परशुराम अपना पिताका वध देखकें क्रोधमें जाज्वल मान हो कर हस्तिनापुरमें आकें कृतवीर्यकों मारकें आप राजसिंहासन ऊपर बैठ गया, क्योंकि राज्य जो है, सो पराक्रमके आधीन है, तब कृतवीर्यकी तारा नामा गर्जवती राणी परशुरामके जयसें दौमकर किसी जंगलमें तापसोंके आश्रममें गइ, तब तिन तापसोंनें दया करकें तिस राणीकों अपने मठके जोंहरेमें निधानकी तरें छिपाके रक्खा, तहां तिस राणीके चौदह स्वप्न सूचित पुत्र जन्मा तिसका नाम तिसकी माताने सुजूम रक्खा. क्षत्रिय जो जहां मिलता है, तहांही परशुरामका कुहामा जाज्वलमान होजाता है, तब परशुराम परशुसें क्षत्रियोंका शिर काट देता है, अन्यदा परशुराम जिहां छिपी हूइ राणी पुत्रसें रहती थी तिस आश्रममें आया तहां परशुरामका परशु जाज्वलमान हूआ, तब परशुरामनें तापसोंकों पूछा, क्या यहां कोइ क्षत्रिय है, तब तापसोने कहा हम गृहस्थावासमें क्षत्रिय थे, तब परशुरामनेंजी ऋषियोंकों छोमकें सात वार निःक्षत्रिय पृथ्वी करी, अर्थात् सात वार चढाइ करकें अपणी जाणमें कोइजी क्षत्रिय वाकी नहीं छोमा, जैसें अग्नि, पर्वत ऊपर घांसकों नहीं छोमती है, तैसें परशुरामनेजी जो जो क्षत्रिय राजादि प्रसिद्ध थे, तिनोंकों मारकें तिनोंकी दाढासें एक थाल जरा, और परशुरामने छाना निमित्तियेकों पूछा कि मेरा मरणां किसके हाथसें होगा? तब निमित्तियेने कहा कि जो तैंने दाढासें थाल जरा है, सो थाल जिसके देखनेंसें दाढाकी खीर बन जायेगी, और इस सिंहासन ऊपर बैठके जो तिस खीरकों खा

